[श्री बलरामजी दास टंडन]

टैक्नीकल ग्राऊंड की बात है कि आया यह प्रिविलेज मोशन हो सकती है या नहीं यह अननैसैसरी डिस्कशन है तो मैं आपकी रूलिंग चाहता हूं कि आया इस डिस्कशन में रैलेवेन्सी है या नहीं। और क्या रूल्ज़ इस की इजाजत देते हैं ?

**श्री अध्यक्ष** : आप को यह आखरी वक्त पर कैसे ख्याल आया। (How did it strike the hon. Member at the last moment.)

**गृह मंत्री** : स्पीकर साहिब, यह मामला जो अंडर डिस्कशन है यह टैक्नीकल बात है...... (विघ्न)

**श्री बलरामजी दास टंडन** : मेरा प्वायंट तो यह था कि प्रिविलेज मोशन आन टैक्नीकल ग्राउंडज़ बनती है या नहीं, इसके फार आर अरेंस्ट कहा जा सकता है, तो मैं जानना चाहता हूं कि प्रोसीजर कोई ऐसा है जिस से इस तरह की डिस्कशन की रैलेवैंसी एस्टैब्लिश की जा सके।

**श्री अध्यक्ष** : जिन सैंटीमैंटस से कल स्पीचिज़ हुईं, मैं समझता हूं कि अगर उन की रीजैकशन वैसी ही की जाये तो इस में कोई हरज नहीं है। (In my opinion, there is no harm if the speeches made yesterday are simply rejected keeping in view the sentimental background thereof.)

**गृह मंत्री** : मैं अर्ज़ कर रहा था कि जो कुछ कल हुआ मैं उस के मुतालिक रिफलैकशन की कोई बात यहां पर दुहराना नहीं चाहता। मैं वह नकशा अब यहां लाना नहीं चाहता। लेकिन यह बात हम देखते रहे हैं कि सरदार गुरदियाल सिंह ढिल्लों ने बतौर पार्टी लीडर के बहुत अहम पार्ट अदा किया। हम उन की इस कोशिश की कदर करते हैं। इन्हों ने वहां पर जो कुछ भी किया बतौर एक गरूप लीडर के, जितना भी इन से हो सकता था वह किया। खैर जो कुछ भी हुआ मैं इसके मुताल्लिक ज्यादा नहीं कहना चाहता। दो तीन बातें चौधरी हरदवारी लाल जी ने कहीं थीं। मैं उन से इतफाक रखता हूं (विघ्न)।

**ਕਾਮਰੇਡ ਸ਼ਮਸ਼ੇਰ ਸਿੰਘ ਜੋਸ਼** : On a point of order Sir. ਮੈਂ ਇਹ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਆਇਆ ਐਸੀ ਪਾਰਟੀ ਵੀ ਕੋਈ ਹੋ ਸਕਦੀ ਹੈ ਜਿਸ ਦਾ ਮੈਂਬਰ ਆਪਣੇ ਲੀਡਰ ਦਾ ਹੁਕਮ ਨਾ ਮੰਨੇ।

**गृह मंत्री** : जोश जी, यह बात आप को शोभा नहीं देती। आप तो एक सीरियस मैम्बर हैं। मैं अर्ज़ कर रहा था कि कल यह बात क्यों हुई, कैसे हुई, इसके मुताल्लिक सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों और चौधरी हरदवारी लाल ने अपनी अपनी इंटरपरैटेशन दी है। कुछ मैम्बर साहिबान ने भी अपनी अपनी राये दी है। मैं उनको दुहराना नहीं चाहता और ना ही किसी ऐसी कंटरोवरश्यल बात पर मैं बोलना ही चाहता हूं। मैं इतना ज़रूर कहूंगा कि अगर दोनों बैंचिज़ की तरफ से जो हमारे रूलज़ बने हुए हैं अगर उनको आबज़र्व किया जाये तो शायद इतनी बदमज़गी पैदा न हो, जो कल देखने में आई। यहां पर परसनल किस्म के चार्जिज़ लगाये जाते हैं और किसी किस्म के नहीं लगाये जाते। परसनल

चार्जिज का मतलब यह है कि चाहे किसी बैंचिज़ से मेम्बर ताअल्लुक रखता हो, डायरैक्टली उस के कांडक्ट पर रीफलैक्ट करता हो, यहां पर लगाए जाते हैं। यह एक ऐसा रिवाज ही बन गया है कि चाहे कोई मनिसटोरियल लेवल का हो या कोई दूसरा हो, बगैर सोचे समझे कि इस का असर क्या होगा कह दिया जाता है। एक दूसरे पर इलजाम लगाने में कोई झिझक से काम नहीं लिया जाता। अगर गरूप लीडरज़ जो हमारे रूलज़ हैं, कंडीशन्ज़ हैं उन पर कायम रह सकें, तो इस किस्म की बातें ही करने का यहां किसी को मौका ना मिले। यह तभी हो सकता है अगर गरूप लीडरज़ मजबूती से रूलज़ पर पाबंद रहें। अगर कोई मोशन आती है तो हमें चाहिये कि हम गवर्नमैंट को पालिसी को अगर उसमें नुकायस हों, करिटिसाइज़ करें। उसके नुकायस ब्यान करें, मगर इंडोविजूअल चार्जिज़ से ऊपर रह कर बात करें तो बहुत अच्छा वातावरण पैदा हो सकता है। यह मोशन खाह उन के लीडर की तरफ से आई, चौधरी हरदवारी लाल ने भी अपना वियू रखा और कुछ परसनल ऐलीगेशनज़ का भी जिक्र किया। और भी मैम्बरान ने इस पर अपनी अपनी राये दी। मैं एक बात कहे बगैर नहीं रह सकता कि जब कोई डिसीज़न होता है उसके बाद ही उसको चैलेंज करने का मौका मिलता है। चैलेंज यह तभी होगी जब इस पर डिवीज़न काल अपोन किया जाये और स्पीकर साहिब 'आइज़' और 'नोज़' पुकारें, मोशन एडाप्टिड या ड्राप्ड का फैसला हो जाये फिर इस को चैलेंज किया जा सकता है। आपके फैसला देने से पहले ही अपोज़ीशन वालों की दो राये हैं। मैं उन में जाना नहीं चाहता मगर इतना मैं ज़रूर कहूंगा कि जो भी फैसला स्पीकर साहिब ने दिया वह वाकयात के मुताबिक दिया और हमें वह मानना चाहिये।

दूसरी बात जो चीफ मिनिस्टर साहिब की इंटरपरेटेशन के मुतालिक कही गई। मैं सरदार गुरदयाल सिंह की इस बात से इतफाक नहीं रखता। दरअसल ऐसा कहके उन्हों ने अपने बैंचों की पोजीशन को सैकियोर करने का यत्न किया है। अगर वह ऐसा नहीं कहते तो फिर भी मैं यह समझता कि उन के दिल में कोई ना कोई चीज़ ज़रूर है जो वह लेकर आये हैं। कल का जो वाक्या हुआ है उसको बढ़ाने के लिये आज ही नया चैपटर शुरू कर दिया है। ऐसा करके उन्हों ने कुछ मैम्बरों की ज़िम्मेवारी शिफट करने की कोशिश की है। ऐसा करके मैं समझता हूं कि उन्हों ने चीफ मिनिस्टर साहिब से कोई इनसाफ नहीं किया। लीडर आफ दी हाऊस का सब से पहला फर्ज़ यह है कि जब भी किसी मैम्बर को स्पीकर की तरफ से नेम किया जाये अगर वह न उठे और बार बार कहने पर भी ना उठे, मारशल को काल अपौन किया जाये और उस के साथ भी जाने को वह त्यार ना हो तो उस वक्त लीडर आफ दी हाउस का फर्ज है, और यह उसका मुतबरक फर्ज है कि वह चेयर की डिगनिटी को बरकरार रखने के लिये, स्पीकर साहिब से कहे कि इसे हाउस से बाहिर निकाल दिया जाये।

*(Interruption by Sardar Gurdial Singh Dhillon)*

मैं यह कह रहा था कि अब जो यह रिसपांसीबिलिटी शिफट करने की बात कहते हैं इसके मुताल्लिक तो मैं पहले ही कह चुका हूं। सवाल तो यह है कि हमारे सामने जब इस किस्म की हालत हो, एक दूसरे की प्रोवोकेशन की जा रही हो, इनसीनियएशन की जा रही हो, गालियां तक निकलती हों अगर हाउस में इस तरह की बातें चलती रहें और चेयर के आरडर्ज़

[गृह मन्त्री]
होने पर भी उसी बात को इंसिस्ट करते रहें, तो क्या यह मुनासिब बात है। अगर मैं यह कहूं कि चेयर के आर्डरज़ को रिफ़्यूट करके उन्हों ने एक बार नहीं बलकि बार बार कहके एक जुर्म किया है तो कोई बेजा न होगा। और कोई डिगनीफाईड शब्द में इसके मुतालिक कहना नहीं चाहता। अपनी तरफ से सरदार गुरदियाल सिंह ढिल्लों का एक पार्टी की जिम्मे-वारी को शिफट करना मुनासिब नहीं देता। जब मैम्बरज़ चेयर के हुकम को डीफाई करते चले जा रहे हों, हाऊस से बाहिर निकल जाने के हुकम को भी मानने के लिये तैयार न हों। जो हाऊस की डिगनटी के खिलाफ शब्द कहे जायें उन को वापिस लेने के लिये भी तैयार न हों और न ही किसी किस्म की अशोरैंस देने के लिये तैयार हों। ऐसी अजीब हालत में लीडर आफ दी हाउस का फर्ज़ है कि चेयर की डिगनटी को बरकरार रखे और इस को कायम रखने के लिये हर मुमकिन कोशिश करे, और अगर वह ऐसा नहीं करता तो फिर मैं कहूंगा कि वह अपने फर्ज से कोताही करता हैं। इस हाऊस की डिगनिटी बरकरार रखने के लिये मैं सरदार गुरदियाल सिंह ढिल्लों और दूसरे मैम्बर साहिबान से प्रार्थना करता हूं। जो कुछ भी आज तक इस हाऊस में होता रहा है मैं समझता हूं कि वह इस को भूल जायें मैं आज के वाकयात दुहराना नहीं चाहता, मगर कैसे मन तबदील हो गये हैं, आप ने भी देखा होगा कि किस किस्म की ऐटीच्यूड मैम्बरान ने एडाप्ट किया। मैं इन वाकयात की तफसील में नहीं जाता मैं तो चाहता हूं कि लोगों के मन में किसी तरह से तबदीली आये। ताकि यहां का वायू मंडल अच्छा बन सके। इंट्रप्ट करें, नुक्ताचीनी करें डिस्कशन करें, जो मर्जी करें मगर कोई प्रोसीजरल तरीका इख्तयार करना चाहिए। आप एक मिसाल कायम करें इस हाऊस में और इसके बाहिर भी। एक नया चैप्टर कायम करने के लिये कोई कंस्ट्रक्टिव और पाज़ेटिव प्रूफ दें। बस मैं यही कहना चाहता था। स्पीकर साहिब आपका शुक्रिया।

**ਕਾਮਰੇਡ ਬਾਬੂ ਸਿੰਘ ਮਾਸਟਰ :** ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੇਰੀ ਹੰਬਲ ਸਬਮਿਸ਼ਨ ਹੈ ਕਿ ਕੋਈ ਲਿਮਿਟ ਹੋਣੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ ਬਿਲ ਬਹੁਤ ਸਾਰੇ ਪਏ ਹੋਏ ਹਨ ।

**Home Minister :** I think the sense of the House now is that further discussion on this matter be stopped and you give your ruling.

**Lieut. Bhag Singh :** I rise on a point of order. My point of order is this. Are we observing "Ist April" today ?

**सरदार गुरदियाल सिंह ढिल्लों :** पंडित मोहन लाल जी ने जो बातें कहीं हैं, मैं समझता हूं कि उसका हल नहीं है, मैं, स्पीकर साहिब, एक करैक्शन करवाना चाहता हूं कि "हैज़" की जगह "हैड" होना चाहिए और दूसरी जगह "under the process of execution". होना चाहिए था। मैं ने आपकी रूलिंग इस बात पर लेनी है कि एक मैम्बर को आपने नेम किया और उसके बाद आपने अपने मार्शल को आर्डर किया कि उस मेम्बर को हाउस से बाहिर निकाल दो। और अगर मैम्बर वैसे नहीं निकलता तो मार्शल का यह फर्ज भी बन जाता है कि वह बाडीली लिफट करके बाहिर ले जाए। यह सब कुछ आपके हुकम के ज़रिए ही हो सकता है और हकीकत यह है कि आप ने हुकम दे दिया था और अभी हुकम अंडर ऐक्ज़ीक्यूशन था यानी आर्डर आप का चल रहा था और उसे आपने वापिस नहीं लिया था। मैं ने यह टैक्नीकल प्वायंट उठाया है कि जब आपका अभी हुकम

चल रहा था और आप मैम्बर को निकालने के लिए मार्शल को कह चुके थे। उसी समय लीडर आफ दी हाउस का मोशन आया जो कि ठीक नहीं था और अवैधानिक था। मैं आनैस्टली कहता हूं कि जो वाक्यात कल हुए हैं, उनसे मैं खुश नहीं हूं लेकिन यह भी फील करता हूं कि बात उधर से शुरू हुई थी। इसलिए अगर आपके लीडर रिग्रेट करने के लिए तैयार हैं तो मैं यकीन दिलाता हूं कि हम उनसे दुगने लफज़ों में रिग्रेट शो करेंगे।

**ਸਰਦਾਰ ਪ੍ਰੇਮ ਸਿੰਘ ਪ੍ਰੇਮ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਢਿੱਲੋਂ ਸਾਹਿਬ ਬੜੇ ਲਾਇਕ ਔਰ ਪੁਰਾਣੇ ਮੈਂਬਰ ਹਨ, ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਪਤਾ ਹੈ ਕਿ ਪ੍ਰਿਵਿਲਿਜ਼ ਮੋਸ਼ਨ ਲਾਈ ਨਹੀਂ ਕਰਦੀ। ਲੇਕਿਨ ਫਿਰ ਵੀ ਇਹ ਜੋ ਕੁਝ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ, ਇਹ ਤਾਂ 'ਫਰਸਟ ਅਪ੍ਰੈਲ, ਕਰਕੇ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ। 'ਅਪਰੈਲ ਫੂਲ' ਬਣਾਉਣ ਲਈ ਕਹਿ ਰਹੇ ਹਨ।

**खान अब्दुल गफार खां** (अम्बाला) : स्पीकर साहिब मैं बहुत कम बोलता हूं लेकिन कल के हालात ने और आज के हालात ने मुझे मजबूर कर दिया है कि मैं खड़े होकर आज कुछ कहूं। जनाबेमन मैं मानता हूं कि यह कहा गया कि आखिरी उम्र है लेकिन मैं ने अपनी इस आखिरी उम्र में ऐसा बदतरीन मज़ाहरा जो कल हुआ मैं ने कभी नहीं देखा।

यह कहते हैं कि टैक्निकल मिस्टेक है लेकिन मैं इन्हें यह बतलाना चाहता हूं कि मैं भी यहीं पर मौजूद था और मैं ने देखा और सुना कि आपने इस शोरोगुल में भी 'आइज़' 'नोज़' कहा लेकिन अगर उन्होंने इसे नहीं सुना तो यह डाक्टर साहिब का या इस शोरोगुल का कसूर है न कि चेयर की तरफ से कोई ऐसी बात हुई। यह आज इस शोर की बिना पर प्रिविलेज मोशन लाना चाहते हैं। इस बात पर आपके प्रेडिसैसर की भी रूलिंग थी मुझे याद है कि आपने कई बार कहा कि मिस्टर सो एण्ड सो आप मुझे ठीक से बिहेव करने का यकीन दिलाइये और जो लफज़ कहे हैं उन्हें विदड्रा कीजिए और इधर से यह कहा जा रहा था कि नहीं विदड्रा करो, नहीं करने देंगे। लेकिन आज वही लोग इस बात के लिए कहते हैं। जनाब स्पीकर साहिब मैं यह समझता हूं कि हमारे हाउस की डिगनिटी को लोअर किया जा रहा है और रूल्ज़ आफ प्रोसीजर को कदमों के नीचे रौंदा जा रहा है।

मैं आपकी मार्फत सारे हाउस को यह बतलाना चाहता हूं कि आपने जो कुछ किया वो ठीक किया और हाउस की डिगनिटी को रखने के लिए जो अमरजैंसी के वक्त किया जाता है वही आपने किया। मुल्क में जब एमरजैंसी होती है तो यही कुछ किया जाता है जो आपने सोच समझ कर किया है और आपने बड़ी पेशैंस से काम लेकर और फराखदिली से काम लेकर इस हाउस की इज्ज़त को रखा जिसके कि आप नुमायंदे हैं और आपने इस टालरैंस का सबूत दिया जिसकी मिसाल हिन्दुस्तान में तो क्या सारी दुनियां में नहीं मिल सकती।

मैं ढिल्लों साहिब से भी पूछना चाहता हूं कि अगर आप उस वक्त होते तो इस सूरत में क्या रवैया अख्तियार करते ?

**गृह मंत्री** : इससे ज्यादा सख्त होते।

**खान अब्दुल गफार खां** : आज इस हाउस की इज्ज़त का स्वाल है। यह चाहे इस उम्र में हों या पहली उम्र में हों लेकिन बहरसूरत हाउस की डिगनिटी मेन्टेन होनी चाहिए। हम आपको यकीन दिलाते हैं कि आपकी इज्ज़त को, चेयर की इज्ज़त को कायम

[खान अब्दुल गफार खां]

रखने के लिए एक जान होकर इन सब ताकतों से मुकाबिला करेंगे जोकि इस हाउस के डैकोरम और डिगनिटी को नुक्सान पहुंचाते हैं और यह उन बातों पर फख़र करते हैं। जब बीबी प्रकाश कौर उधर बोल रही थीं तो एक मैम्मर साहिब ने उनकी शान के खिलाफ ऐसा सैन्टेंस कहा था जिससे मैं समझता हूं कि तमाम हाउस को शर्म आनी चाहिए और मैं तो यह कहूंगा कि उन्हें डूब कर मर जाना चाहिए ( शोर)। उस मेम्बर को किसी भी उसके साथ बैठने वाले ने नहीं कहा कि आपने ऐसा क्यों कहा है। स्पीकर साहिब मैं कहता हूं कि यह दुरखास्त की जबान नहीं समझते। They do not understand the language of request. They do not understand the language of your ruling and your power. आज क्या कुछ नहीं हुआ। आज आपकी शराफत थी और आपकी टालरैंस थी जो आपने उस आनरेबल मैम्बर को कहा कि अपने अल्फाज़ वापिस लो। आपके कहने के बावजूद भी जब उसने आपके बार बार कहने पर भी अपने अल्फाज़ विदड्रा नहीं किए तो आपने कहा कि उस पोर्शन को प्रोसीडिंग से एक्सपंज कर दिया जाए। मैं आप से इख़्तलाफ रखता हूं। वो प्रोसीडिंग्ज़ रहनी चाहिए थी ताकि लोगों को पता लगता कि कैसे कैसे मेम्बर हैं और क्या क्या करते हैं। दरअसल वो अपने दिल का बुखार निकालना चाहते हैं। डा० बलदेव प्रकाश को तो इस बात का बुखार था कि कल हाउस में जो कुछ हुआ इस के बारे में कोई बात होनी चाहिए ताकि बाहिर जाकर लोगों को कुछ कह सकें कि हमने हाउस में यह कहा है। बस जनाब स्पीकर साहिब मैं इतना कह कर बैठता हूं।

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** (अमृतसर) : स्पीकर साहिब यहां पर तकरीर करते वक्त खान साहिब ने बहुत सी इरैलेवेंट बातें कहीं। जब मैं पहले खान साहिब से बात कर रहा था कि यह रूलज़ की लैप्स हुई है तो खान साहिब कह रहे थे कि कल तो एमरजैंसी थी। इस लिए रूल्ज़ का सवाल ही पैदा नहीं होता।

**खान अब्दुल गफार खां** : हां जी, मैं अब भी कहता हूं कि कल ऐसा माहौल था कि रूल्ज़ आफ प्रोसोजर से काम नहीं चल सकता था।

**डाक्टर बलदेव प्रकाश** : स्पीकर साहिब खां साहिब अब भी वही बात रिपीट कर रहे हैं। मैं कहता हूं कि अगर कल सच्च मुच एमरजैंसी थी और कोई रूल आबजर्व नहीं हुआ तो यह बात तो मेरी प्रिविलेज मोशन के हक में जाती है। इस से तो हमें सपोर्ट मिलती है। इन की आत्मा तो कैरों साहिब के असर से इस तरह दबी हुई है जिस तरह से बजरी बुलडोजर से दबी हुई होती है। यहां पर जो उन्होंने बातें कही हैं वह बिल्कुल गलत हैं। मैं यहा पर यह बात क्लीयर करना चाहता हूं कि अगर हम ने स्पीकर की इन्टैंशन पर चोट करनी होती तो हम कह सकते थे कि स्पीकर ने ज्यादती की है। लेकिन हमारा यह एलीगेशन नहीं है। हमारा एतराज़ स्पैसिफिक है। That the rules of procedure were not observed strictly in this case. चौधरी रिज़क राम ने यह बात कही थी कि हो सकता है कि बलदेव प्रकाश ने नोश हैव इट कहा हो और कन्फ्यजन होने की वजह से आपने वह बात न सूनी हो। अगर ऐसे भी मान

लिया जाए तो दैट इज़ नाट माई फाल्ट। मैं ने उस वक्त चैलेंज किया था। अगर कन्फ्यूज़न था तो चेयर की जिम्मेवारी और भी बढ़ जाती है। आप को चाहिए था कि आप दोबारा फिर वायस वोट ले लेते। This is not my fault I am very specific. हाउस में डिवीज़न किसी चीज़ पर हो उस से बढ़ कर कोई भी और इम्पार्टेंट चीज़ नहीं हो सकती। इस लिए अगर पैंडेमोनियम था तो वह मेरे प्वायंट की सपोर्ट करते हैं। उस में आप की ज़िम्मेवारी बढ़ जाती है। इस लिए आप को चाहिए था कि दोबारा वोट लेते मैं डैफीनिट हूं कि मैं ने जैलेंज किया था एण्ड आई कैन स्वीयर इट कि मैं ने चैलेंज किया था। इस लिए अगर किसी वजह से यह बात रह गई है तो उस के लिए हम ने देखना है कि इसे हम कैसे डील कर सकते हैं। इस वजह से यह और भी ज़रूरी हो जाता है कि हम प्रिविलेज कमेटी के सपुर्द कर दें ताकि वह देख सके कि अगर इस तरीके से रूल्ज़ के उलट बात हो जाए तो उस को कैसे डील करना चाहिए। यह इम्पार्टेंट चीज़ है इस लिए I would request you to refer to this matter to the Privileges Committee

**श्री अध्यक्ष** : आज हाउस के सामने दो प्रिविलेज मोशन्ज़ आई हैं, इन दोनों पर पूरे तौर से बहस हुई है और मैं ने आन० मैम्बरज़ को खुले तौर पर बोलने का समय दिया ताकि उन की स्पीचिज़ से मुझे कुछ रहनुमाई मिल सके और यह भी मौका मिल सके कि अगर मैं ने कोई गल्ती की है तो उस को मैं रीकन्सिडर कर सकूं। मैं हाउस को इस बात का यकीन दिलाना चाहता हूं कि मैं ने दोनों प्रिविलेज मोशन्ज़ के बारे में बहुत अच्छी तरह से सोचा है और जो कुछ मैं अपना फैसला अर्ज़ करूंगा वह पूरी इमानदारी से हाउस के सामने रखूंगा। जहां तक डाक्टर बलदेव प्रकाश की प्रिविलेज मोशन का ताल्लुक है उसे मैं पहले टेक अप करता हूं। रूल 94 के सब-रूल (3) और (4) में जो दिया गया है उस की तरफ आप का ध्यान दिलाना चाहता हूं। सब-रूल (3) में है कि आप डिवीज़न मांग सकते हैं, सब-रूल (4) में है कि खड़े हो कर या वोटिंग ले कर डिवियन हो सकती है लेकिन वह तब हो सकती है अगर सब-रूल (2) की कार्यवाही पूरी न हुई हो। सब-रूल (2) को आप गौर से देखें इस की दो स्टेजिज़ हैं एक वह है जब कि स्पीकर क्वैस्चन पुट करता है। and invites those who are in favour of the motion to say "Aye" and those against the motion to say "No". Then he says "I think the Ayes (or the Noes, as the case may be) have it". I think का मतलब यह है कि वह अपनी ओपीनियन देता है। उस ओपीनियन को अगर चैलेंज कर दिया जाए तब सब-रूल (3) और (4) लागू होगा। अगर "I think the Ayes/Noes have it." को चैलेंज न किया जाए, फिर मैं दोबार कह दूं कि "Ayes (or Noes as the case may be) have it" तब वह स्पीकर की ओपीनियन नहीं रहती वह स्पीकर का रूलिंग बन जाता है। सब-क्लाज़ (2) का आप मुलाहज़ा करें। जब स्पीकर कहे "I think the Ayes (or Noes, as the case may be) have it" अगर उस को चैलेंज कर दिया जाए तब सब-रूल्ज़ (3), (4) लागू होंगे। लेकिन अगर ओपीनियन चैलेंज न हो और फिर मैं कह दूं कि "The motion is carried (or lost, as the case may be.)"

[श्री अध्यक्ष]

फिर वह रूलिंग बन जाता है। उस के बाद सब-रूल (3) और (4) ओप्रेशन में नहीं आता। मैं ने रिकार्ड मंगाया है उस में भी यही है कि डिवियन मोशन कैरी होने के बाद मांगा गया था। मैं मानता हूं कि हो सकता है कि उस सीरियस सिचुएशन में जब कि शोर हो रहा था किसी मेम्बर साहिब ने एतराज़ किया हो। लेकिन वह बात डारेक्टली या इंडायरैक्टली मेरे तक नहीं पहूंची। लेकिन एक बात का मैं यकीन दिलाना चाहता हूं अगर डायरैक्टली या इंडारैक्टली मेरे पास यह बात पहुंचती कि मेरी ओपीनियन चैलेंज की गई

1.00 p.m.

है तो I would have been the last person to announce my final decision. मैं ढिल्लों साहिब की इस बात से इत्तफाक करता हूं कि मेरा आर्डर अभी स्टैंड करता था। इस का मतलब है कि अगर यह मोशन न भी आती तो भी मैम्बर साहिब को उस आर्डर के मुताबिक विदड्रा करना था। मैं ढिल्लों साहिब से इस बात में इत्तफाक नहीं करता कि उन्हों ने कहा कि वह मैम्बर साहिब को मना लें गे। उन्हों ने किसी स्टेज पर यह नहीं कहा कि हम कोशिश कर रहे हैं और उन्हें मना लेंगे। मैं मानता हूं कि आपने उनको मनाने की काफी कोशिश की और सारा हाउस इस बात को जानता है कि मैं खुद 20 मिनट तक कोशिश करता रहा कि वह मान जाएं। मैं तो इस हद तक भी चला गया कि मैं ने अपना पहला आर्डर भी कि वह हाउस से विदड्रा करें बाद में बदल दिया और उन्हें कहां कि वह मुझे आगे के लिए एशुअर कर दें कि वह हाउस की प्रोसीडिंगज़ औब्स्ट्रक्ट नहीं करेंगे लेकिन उन्हों ने मेरी यह बात भी नहीं मानी। इसके बावजूद भी ढिल्लों साहिब अगर किसी स्टेज़ पर कहते कि वह उसे मना लेंगे तो I would have been the last person to allow that motion. मुझे अच्छी तरह याद है कि मैं ने कई दफा कहा कि मैं लीडर आफ दी आपोज़ीशन and Leaders of various opposition groups से अपील करता हूं कि वह उनको मेरी बात मानने के लिए मनाएं लेकिन आप सब के कहने के बावजूद वह बज़िद रहे। उसके बाद मैं ने उस मोशन की इजाज़त दी...

(Two privilege motions are before the House to-day and there has been full discussion on both of them. I have given time to the hon. Members liberally to express their views so that I may get some guidance from their speeches and further be in a position to reconsider the matter, if there has been any omission on my part. I want to assure the House that I have considered both these privilege motions thoroughly and will give my honest and impartial decision about them. First, I would take up the privilege motion which was moved by Dr. Baldev Parkash. I want to draw the attention of the House to sub-rules (3) and (4) given under rule 94 of the Rules of Business. According to sub-Rule (3), the hon. Members can ask for division. According to sub-rule (4) division can be demanded by standing or by regular votes provided the action under provision made in sub-rule (2) has not been taken. Special attention is invited to sub-rule (2) which provides two stages, the first one is that when the Speaker puts the question and invites those who are in favour of the motion to say "Aye" and those against the motion to say "No". Then he says "I think the Ayes or the Noes, as the case may be, have it". When the Speaker says 'I think' that means he

gives his opinion. Sub-rules (3) and (4) shall apply only if that opinion is challenged. If there is no challenge and I say twice "Ayes (or Noes as the case may be) have it" then it would cease to be my opinion but would become the ruling of the Speaker. You may please examine sub-rule (2). If the Speaker says "I think the Ayes (or Noes, as the case may be) have it" and it is challenged then sub-rules (3) and (4) shall apply. But if the opinion is not challenged and I further say :—"The motion is carried or lost, as the case may be," that becomes my ruling. After that sub-rule (3) and (4) become in-operative. I have examined the record which shows that division was claimed after the motion was carried. May be that in that serious situation when there was loud noise in the House some hon. Member might have challenged my opinion but that voice did not reach me directly or indirectly. But I want to assure the House that directly or indirectly if it had come into my notice that my opinion had been challenged then I would have been the last person to announce my final decision. I agree with Shri Dhillon that my previous order still stood at that time. It means that even if that motion had not been moved the hon. Member had to withdraw in accordance with the order issued by me. I do not agree with Shri Dhillon that he had said that he would bring round the hon. Member to obey my order. At no stage they said that they were trying and that they would be able to persuade the hon. Member to obey me. I do admit it that you tried your best and the entire House knows it that I myself tried my best for twenty minutes to bring him round. I even went to the extent of revising my earlier order that he should withdraw from the House and I asked him that he should assure me that he would not obstruct the proceedings of the House in future. But he did not accede to this also. Despite all this, if Shri Dhillon had said at any stage that he would bring him round I would have been the last person to allow that motion. I perfectly remember it that I said several times that I appeal to the Leader of the Opposition and Leaders of the various Opposition Groups to persuade the hon. Member to obey my order but even in spite of your efforts he remained adamant. After that I allowed that motion).

**सरदार गुरदियाल सिंह ढिल्लों** : मैं आप से शुरू से यह बात पूछ रहा हूं कि जब आपका उनको निकालने के लिए आर्डर स्टैंड करता था तो फिर. . . .

**श्री अध्यक्ष** : I am coming to that also. अगर मेरे पास किसी वजह से मेरी ओपीनियन चैलेंज करने की आवाज़ न पहुंचे then, as Speaker, I am within my rights to take it that my opinion has not been challenged और इन हालात में अगर मैं कह दूं कि motion is carried then it becomes my ruling and it cannot be challenged मैं चौधरी हरद्वारी लाल जी से इत्तफाक करता हूं कि रूलज़ के मुताबिक स्पीकर का रूलिंग चाहे गलत हो या सही हो, उसे किसी हालत में भी प्रिविलेज मोशन के ज़रिए चैलेंज नहीं किया जा सकता। मुझे आज इन मोशनज़ पर अपना रूलिंग देने में दिक्कत आती है क्योंकि इस में मेरा परसन इनवाल्वड है। लेकिन मुझे इस में कोई शक नहीं कि मेरा यह रूलिंग ठीक है कि यह प्रिविलेज मोशन्ज़ इन आर्डर नहीं है। I, therefore, disallow these motions to day. I, shall, how ever consult the Speaker of the Lok Sabha in this connection.

[श्री अध्यक्ष]

अगर वह यह कह देंगे कि स्पीकर के रूलिंग के खिलाफ प्रिविलेज मोशन लाई जा सकती है then I will again take the House into confidence.

दूसरी मोशन ढिल्लों साहिब की है जिस में उन्हों ने टैकनीकल प्वायंट उठाया है कि जब मैं ने उनको नेम किया, उनको हाउस से विदड्रा करने के लिए आर्डर किया, मारशल को इस काम के लिए भेजा और मेरा वह आर्डर स्टैंड करता था तो यह मोशन नहीं आ सकती थी। मैं उनसे इस बात में डिफ़र करता हूं। मैं ने महसूस किया कि बावजूद मेरी रिक्वैस्टस के वह एडेमैंट हैं और आपकी भी सारी कोशिशें इनइफैक्टिव साबत हो रही थीं। मैं नहीं चाहता था कि मैं मारशल को भेजूं लेकिन मुझे खुशी है कि उन्होंने मेरे आर्डरज़ की पूरी पाबन्दी की। मैंने उनको कहा था कि उनको मजबूर करके नहीं ले जाना है सिर्फ उनको बाहर जाने के लिए कहना है। जब उनकी यह बात उन्होंने नहीं मानी तो वह फिर मेरे पास इंस्ट्रक्शन लेने आए। मैं ने उनको कहा कि मैम्बर साहिब के कंधे पर हाथ रख कर उनको परसुएड करने की कोशिश करें। मैं ने पूरी कोशिश की कि इस मोशन के लाने की सिचुएशन पैदा न हो लेकिन मेरी सारी कोशिशें रायेगां गईं। जब मेरे सामने यह मोशन आई तो मैं ने इसे इस लिए अलाऊ किया क्योंकि मैं ने समझा कि I am no doubt supreme in the House but I am not above the House and the House is more supreme than myself. मैं ने समझा कि अगर हाउस का डीसीज़न आ जाएगा तो उसके पीछे ज्यादा सैंक्शन होगी, ज़्यादा सैंक्टिटी होगी। (I am coming to that also. If due to some reasons I do not hear the voices challenging my decision then I am within my rights as Speaker to take it that my opinion has not been challenged and if under these circumstances I announce that the motion is carried then it becomes my ruling and it cannot be challenged. I agree with Chaudhri Hardwari Lal that according to the Rules the ruling of the Speaker, right or wrong, can under no circumstances be challenged through a Privilege Motion. I feel embarrassed to give my ruling on these motions because my person is involved in them. But I have no doubt in my mind when I say that my ruling is correct that these privilege motions are not in order. I, therefore, disallow these motions today. I shall, however, consult the Speaker of the Lok Sabha in this connection. If he says that a privilege motion can be tabled against the ruling of the Speaker then I will again take the House into confidence.

There is another motion given notice of by Shri Dhillon in which he has raised technical point that when the Speaker had named the hon. Member, ordered him to withdraw from the House, the Marshal was also sent for that purpose and my (Speaker's) order was still in force then that motion could not be moved. I differ with him on this point. I felt that despite my requests he was adamant and all of your efforts also proved ineffective. I did not want to send the Marshal but I am happy to say that he remained within the ambit of my orders. I had asked him that he should not force the hon. Member to withdraw but he should persuade him to withdraw from the House. But he did not accede to his request. He again came to me to get my instructions. I asked him that he should try to persuade the Hon. Member politely by placing his hand on his shoulder. I did my best to avoid this situation necessitating the tabling of that motion, but all my

efforts proved in vain. When that motion was tabled I allowed it because I thought that although, no doubt, I was supreme in the House but I was not above the House and the House was more supreme than myself. I thought that the decision of the House would have more sanction and sanctity behind it.)

**सरदार गुरदियाल सिंह ढिल्लों** : लेकिन आप ने अपना वह आर्डर वापस तो नहीं लिया ।

**श्री अध्यक्ष** : जहां तक मैं समझता हूं उसे वापस लेने की जरूरत नहीं थी because the House is superior to me and I am subject to the House. इस लिए रूल करता हूं कि स्पीकर के खिलाफ प्रिविलेज मोशन नहीं लाई जा सकती और सिर्फ नो-कान्फीडैंस मोशन ही लाई जा सकती है । मैं चौधरी हरद्वारी लाल जी का शुकरगुजार हूं कि वह मेरा एक रूलिंग मेरे नोटिस में लाए हैं । मैं यह मानने से इन्कार नहीं करता कि that ruling of mine requires reconsideration. मैं यह समझता था कि हाउस में यह प्रैकटिस है कि पर्सनल ऐलीगेशन्ज लगाई जाती हैं और बाद में उनके बारे पर्सनल ऐक्सप्लेनेशन्ज आ जाते हैं । लेकिन वह मेरे नोटिस में यह बात लाए हैं कि पर्सनल ऐलीगेशन्ज लगाने की इजाजत नहीं होनी चाहिए because it creates bitterness in the House. मैं इस सिलसिले में Leader of the House, Leader of the Opposition and various group leaders से बात चीत करूंगा ताकि यह पर्सनल ऐलीगेशन्ज लगाने की बात हमेशा के लिए खत्म हो जाए और यह खत्म हो जानी चाहिए । अगर ऐसा हो जाएगा तब ही हाउस ठीक चलेगा । मैं उनका मशकूर हूं कि उन्होंने मेरा ध्यान इधर दिलाया है and I think my ruling requires reconsideration and shall have to be reconsidered and revised privilege motions की तो बात खत्म हुई because I have disallowed them. अब सवाल यह रह गया कि हाउस का यह डीसीज़न कैसे रिव्यू हो सकता है और कामरेड राम प्यारा कैसे हाउस में वापस आ सकते हैं । मैं इस सिलसिले में Leader of the House, Leader of the Opposition and various group leaders को confidence में ले कर कोशिश करूंगा कि किसी तरीके से वह डीसीज़न रिवाइज़ हो और हाउस में ऐटमसफियर ठीक हो । Now let us pass on to the other business on the order paper.(So far as I think there was no necessity of withdrawing that order of mine because the House is superior to me and I am subject to the House. I, therefore, rule that a privilege motion cannot be moved against the Speaker and only a no-confidence motion can be brought forward against him. I am much grateful to Chaudhri Hardwari Lal for bringing into my notice one of my rulings. I have no hesitation in admitting that that ruling of mine requires reconsideration. I was under this impression that there was a practice in the House that personal allegations were levelled and personal explanations given afterwards. But he has brought it to my notice that, levelling of personal allegations should not be allowed because it creates bitterness in the House. I would have a talk with the Leader of the House

[Mr. Speaker]

Leader of the Opposition and various Group Leaders on this point so that the levelling of personal allegations should stop once for all, and it must stop. If this is done only then we would be able to transact the business of the House smoothly. So I am grateful to him that he has focussed my attention to this aspect of the matter and I think my ruling requires reconsideration and shall have to be reconsidered and revised. Now I finish with the privilege motions because I have disallowed them. The only question now left is as to how this decision of the House can be revised and how the hon. Member Comrade Ram Piara can be brought back in the House. In this connection I will take Leader of the House, Leader of the Opposition and various Group Leaders into confidence and try to find out some way to have that decision revised so that atmosphere of normalcy should prevail in the House.

(Now let us pass on to the other business on the Order Paper)

## CALL ATTENTION NOTICES

**Dr. Baldev Parkash :** Sir, there are certain Call Attention Motions.

**Voices :** They may be held over till to-morrow.

**Sardar Gurnam Singh :** May I suggest, Sir, that the meeting of the Business Advisory Committee be postponed till to-morrow.

**Mr. Speaker :** But what business will the House transact to-morrow ?

**Sardar Gurnam Singh :** Sir, all the Bills on the Agenda today are, I think, not going to be disposed of today.

**Mr. Speaker :** The meeting of the Business Advisory Committee will be held to-morrow.

**गृह मन्त्री :** स्पीकर साहिब, कल की लिस्ट आफ बिज़नैस में और बिलज़ भी इन्कलूड कर लेना । अब अगर आपकी और हाउस की इजाज़त हो तो यह जो बिलज़ का आर्डर है इस को चेंज किया जाए और रिवाईज़ किया जाए क्योंकि कुछ बिल ऐसे हैं जिनको सिलेकट कमेटियों को भेजना है । मिसाल के तौर पर.....

**Mr. Speaker :** I think the House agrees and there is no objection to this.

**Vices :** No objection.

---

## BILLS

### THE PUNJAB HOMOEPATHIC PRACTITIONERS BILL, 1964.

**Home Minister (Shri Mohan Lal) :** Sir, I beg to move —

> That the Punjab Homoeopathic Practitioners Bill be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker :** Motion moved —

> That the Punjab Homoeopathic Practitioners Bill be taken into consideration at once.

**Home Minister** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move —

That the Punjab Homoeopathic Practitioners Bill, 1964, be referred to a Joint Select Committee consisting of—

(1) Shrimati Dr. Parkash Kaur ;

(2) S. Prem Singh 'Prem' ;

(3) Comrade Ram Kishan ;

(4) Shrimati Om Prabha Jain ;

(5) Shri Baldev Parkash ;

(6) Sardar Gurdial Singh Dhillon ;

(7) Comrade Shamsher Singh Josh ;

(8) Sardar Lachhman Singh Gill ;

(9) Shri Chandi Ram Verma ;

(10) Pandit Bhagirath Lal ;

(11) Sardar Gurbakhsh Singh, Advocate ;

(12) Chaudhari Tayyub Hussain Khan ;

(13) Pandit Mohan Lal Datta ;

(14) Dr. Bal Krishan ;

(15) Principal Rala Ram ;

(16) Shri Amar Nath Sharma ;

(17) Pandit Lal Chand Prarthi ;

(18) Shri Ram Partap Garg ;

(19) Shri Yash Pal. ; and

seven Members of the Punjab Legislative Council with the concurrence of the Council with a direction to make a report by the 31st August, 1964.

**Mr. Speaker** : Motion moved —

That the Punjab Homoeopathic Practitioners Bill, 1964, be referred to a Joint Select Committee consisting of —

1. Shrimati Dr. Parkash Kaur ;
2. S. Prem Singh 'Prem' ;
3. Comrade Ram Kishan ;
4. Shrimati Om Prabha Jain ;
5. Shri Baldev Parkash ;
6. Sardar Gurdial Singh Dhillon ;
7. Comrade Shamsher Singh Josh ;
8. Sardar Lachhman Singh Gill ;
9. Shri Chandi Ram Verma ;
10. Pandit Bhagirath Lal ;

[Mr. Speaker]

11. Sardar Gurbakhsh Singh, Advocate ;
12. Chaudhri Tayyub Hussain Khan ;
13. Pandit Mohan Lal Datta ;
14. Dr. Bal Krishan ;
15 Principal Rala Ram ;
16. Shri Amar Nath Sharma ;
17. Pandit Lal Chand Prarthi ;
18. Shri Ram Partap Garg ;
19. Shri Yash Pal ;

and seven members of the Punjab Legislative Council with the concurrence of the Council with a direction to make a report by the 31st August, 1964.

**चौधरी रिज़क राम** : ग्रान ए प्वायंट ग्राफ ग्रार्डर, सर । जो मोशन यहां पर पढ़ी गई है इस में 7 मेम्बर कौंसिल के होंगे ग्रौर 19 मेम्बर इस सदन के तजवीज़ किए गए हैं । रूलज़ में 25 मैंबर्ज़ की इजाजत है । इस लिए 26 मेम्बर नहीं होने चाहिए ।

**गृह मन्त्री** : ग्रगर हाउस इज़ाज़त दे तो 25 की जगह 26 मेम्बर हो जाएं तो कोई हर्ज की बात नहीं है ।

**Mr. Speaker :** According to the Rules, the total number of Members should be twenty-five. Now the total number of the Members will be twenty-six.

**गृह मन्त्री** : ग्रगर हाउस इजाज़त दे दे कि इस सीलेक्ट कमेटी में 26 मेंम्बर्ज़ हों तो ग्रच्छी बात है । मैं लिस्ट में से किस का नाम काटूं । इस लिए ऐसे ही मोशन रहने दी जाए ।

**Shri Amar Nath Sharma :** Sir, I withdraw my name.

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : ग्रगर 25 मेम्बर ज्वायंट सीलैक्ट कमेटी में रखे गए तो इस का मतलब हुग्रा कि सारा हाउस ही लिया गया है । मैं सुझाव देना चाहता हूं कि इतने मेम्बर्ज़ नहीं होने चाहिएं ।

**Home Minister :** Shri Ram Partap Garg has requested that his name may be dropped. I am obliged to him. The name of Shri Ram Partap Garg may be dropped. श्री राम प्रताप गर्ग ने ग्रपना नाम विदड्रा करने के लिए मुझे कह दिया है ग्रब ग्रसैम्बली के 18 मेम्बर होंगे ग्रौर कौंसिल के 7 मेम्बर होंगे । ग्रब कोई ऐतराज़ की बात नहीं रह गई है ।

**बाबू बचन सिंह** (लुधियाना) : स्पीकर साहिब, मेरी गुज़ारिश यह है कि यह बिल ज्वायंट सीलेक्ट कमेटी को रैफर करने की मोशन ग्रायी है । यह नहीं होनी चाहिए । यह तो एक ऐसी चीज़ है जिस से पब्लिक का पैसा ग्रौर सरकारी एक्सचैकर पर फज़ूल खर्च किया जा रहा है । इस बारे में मुझे कुछ तजर्बा है । इस ग्रसेम्बली में कुछ बिल ग्राए ग्रौर वह पंजाबी रिजनल कमेटी के सुपुर्द किए गए । मैं ने वहां पर देखा कि पंजाबी रिजनल कमेटी में मिनिस्टर इनचार्ज कत्तई भी सीरियस नहीं होते । वहां पर क्या होता है । मेम्बर साहिबान

हाज़िरी लगाते हैं और हाज़िरी लगाने के बाद कई आदमी कहते हैं कि जो पुरानी लोकल बाडीज़ की स्टैंडिंग कमेटी है उस को सुपुर्द कर दिया जाए । कोई कहता था कि इस बारे में सीलेक्ट कमेटी बन जाए । मिनिस्टर साहिब ने खुद कहा कि इस बिल को रिजनल कमेटी के पास रहने दो । यहां पर फैसला होगा । उस के बाद पंजाबी रिजनल कमेटी दोबारा इकट्ठी हुई । लेकिन फिर भी दो दिनों के बाद पंजाबी रिजनल कमेटी में मामला तय नहीं हो सका । मिनिस्टर साहिब ने कहा कि ऐसा करो कि कुछ नाम सजैस्ट कर दो जो कि मेरे साथ कंसल्ट कर लें . . . . .

**Home Minister :** Sir, I rise on a point of Order. The hon. Member cannot refer to the proceedings of the meetings of the Regional Committees. There is no relevancy between the proceedings of the meetings of the Regional Committees and those of Select or Joint Select Committees. The hon. Member is keen to save the time and money of the State but he himself is wasting the time.

**श्री अध्यक्ष** : इस सदन में रिजनल कमेटी का प्रैसीडेंट रैफर नहीं किया जा सकता है ।

(The precedent of the Regional Committee cannot be referred to in this house.)

**बाबू बचन सिंह** : स्पीकर साहिब मेरे कहने का मतलब यह है कि यहां तक होमोपैथिक प्रैक्टीशनर बिल का सवाल है वह कंट्रोवर्शियल नहीं है । इस लिए इस बिल को यहां पर ही क्लाज़ बाई क्लाज़ डिसकस करके पास किया जाए । सवाल तो यह है कि इस में खुद गवर्नमेंट डाइलेटरी टैक्टिक्स अपना रही है ताकि यह बिल इस असैम्बली के सैशन में पास न हो सके । इस के लिए तारीख मुकरर्र कर दी है जो इस सैशन के बाद की है । इस बिल को दूसरे सैशन तक कोल्ड स्टोरेज में पड़े रहना देना चाहती है ।

स्पीकर साहिब, दूसरी बात मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि सरकार कुछ मेम्बरों को टी. ए. तथा डी. ए. बनाने का मौका देना चाहती है । यह बात सरकार के लिए अच्छी नहीं है ।

**Home Minister :** Sir, I again rise on a point of Order. I strongly object to the words used by the hon. Member about the hon. Members who are to be included in the Joint Select Committee. The hon. Member has said that they are only being included for purposes of T.A./D.A. It is very uncharitable and strong aspersion and I request that the hon. Member may be requested to withdraw it.

**पंडित चिरंजी लाल शर्मा** : बाबु बचन सिंह का कहने का मतलब यह है कि टी. ए. और डी. ए. खाह-मुखाह क्यों खर्च किया जा रहा है ।

**Mr. Speaker :** There should not be such reflections.

**बाबू बचन सिंह** : स्पीकर साहिब, मुझे तजर्बा है कि बहुत दफा स्टैंडिंग कमेटीज़ बनीं, कई दफा सीलेक्ट कमेटी बनी । हमारे हाउस के मेम्बर्ज़ कमेटी एटैंड करने के लिए आते हैं जो दूसरों से किराया ले कर आते और उन का काम करने की बातें कहते हैं । उन का काम किया और उन से किराया वसूल भी करते हैं । इस के साथ वह अपना टी. ए. और डी. ए. भी क्लेम

[बाबु बचन सिंह]

करते हैं । मैं उन का नाम भी बता सकता हूं । अगर यह चैलेंज करते हैं तो मैं उस का सबूत भी पेश करने के लिए तैयार हूं । यह कन्ट्रोवर्शल मैटर नहीं है ।

(इस वक्त श्री राम किशन कुछ कहने के लिए खड़े हुए )

**श्री अध्यक्ष** : क्या आप प्वायंट आफ आर्डर रेज़ करना चाहते हैं । (Does the hon. member want to raise a point of order.)

**श्री राम किशन** : मैं भी इस बिल पर 2, 3 मिनट बोलना चाहता हूं ।

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਸੀਰੀਅਸ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ 5, 7 ਮੈਂਬਰ ਰਖੇ ਜਾਂਦੇ ਜਿਹੜੇ ਇਸ ਬਿਲ ਬਾਰੇ ਜਾਣਕਾਰੀ ਰਖਦੇ ਹਨ, (ਸ਼ੋਰ) (ਟ੍ਰੇਯਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਵਲੋਂ ਵਿਘਨ) ਤੁਸੀਂ ਇਸ ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਵਿਚ ਦੜੇ ਦਾ ਮਾਲ ਭਰਿਆ ਹੈ ?

**गृह मन्त्री** : क्या आप डाक्टर हैं ?

**ਬਾਬੂ ਬਚਨ ਸਿੰਘ** : ਮੈਂ ਡਾਕਟਰ ਨਹੀਂ ਹਾਂ, (ਵਿਘਨ)। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਨਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਬਾਰੇ ਸੀਰੀਅਸ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਮਨਿਸਟਰ ਇਨਚਾਰਜ ਇਸ ਬਿਲ ਨੂੰ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਹੀ ਟੇਕ ਅਪ ਕਰਦੇ, ਇਹ ਮੈਡੀਕਲ ਸਾਇੰਸ ਦੀ ਇਕ ਇੰਮਪਾਰਟੈਂਟ ਬਰਾਂਚ ਨਹੀਂ ਹੈ, ਜੈਸੀ ਕਿ ਐਲੋਪੈਥਿਕ ਬਰਾਂਚ ਇਮਪਾਰਟੈਂਟ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਐਲੋਪੈਥਿਕ ਦੇ ਮੁਕਾਬਲੇ ਹੋਮਿਓਪੈਥਿਕ ਅਤੇ ਯੂਨਾਨੀ ਪ੍ਰੈਕਟੀਸ਼ਨਰਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਬਹੁਤ ਥੋੜੀ ਹੈ । ਪੰਜਾਬ ਵਿਚ ਹੋਮਿਓਪੈਥਿਕ ਪ੍ਰੈਕਟਿਸ ਬਹੁਤ ਘਟ ਕਰਦੇ ਹਨ ਭਾਵੇਂ ਉਹ ਸ਼ਹਿਰ ਅਤੇ ਪਿੰਡਾਂ ਵਿਚ ਕੰਮ ਕਰਦੇ ਹਨ (ਵਿਘਨ) ਅਗਰ ਸਰਕਾਰ ਇਸ ਮਾਮਲੇ ਵਿਚ ਸੀਰਿਅਸ ਹੁੰਦੀ ਤਾਂ ਸਰਕਾਰ ਨੂੰ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ ਕਿ 17 ਫਰਵਰੀ, 1964 ਨੂੰ ਅਸੈਂਬਲੀ ਦਾ ਸੈਸ਼ਨ ਸ਼ੁਰੂ ਹੋਇਆ ਸੀ, ਉਸ ਵੇਲੇ ਇਹ ਬਿਲ ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਨੂੰ ਰੈਫਰ ਕਰ ਦਿਤਾ ਜਾਂਦਾ ਤਾਕਿ ਉਸ ਉਤੇ ਅਜ ਤਕ ਡਿਸਕਸ਼ਨ ਹੋ ਜਾਂਦੀ। ਸਿਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਮੁਕਰਰ ਕਰ ਲੈਂਦੇ ਅਤੇ ਉਸ ਦੀ ਜਿਮੇਵਾਰੀ ਲਗਾਉਂਦੇ ਕਿ ਜਿੰਨੇ ਅਰਸੇ ਤਕ ਸੈਸ਼ਨ ਹੈ ਉਸ ਵਕਤ ਤਕ ਆਪਣੀ ਰਾਏ ਦਿਉ । ਕਿਉਂਕਿ ਉਸ ਸੂਰਤ ਵਿਚ ਜਿਹੜੇ ਮੈਂਬਰ ਸਾਹਿਬਾਨ ਇਜਲਾਸ ਦੇ ਸਿਲਸਲੇ ਵਿਚ ਆਏ ਹੋਏ ਸਨ, ਉਹ ਦਿਨ ਨੂੰ ਅਸੈਂਬਲੀ ਅਟੈਂਡ ਕਰਦੇ ਅਤੇ ਸ਼ਾਮ ਦੀ ਮੀਟਿੰਗ ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੀ ਅਟੈਂਡ ਕਰ ਲਿਆ ਕਰਦੇ। ਬਿਲ ਬਹੁਤ ਲੰਬਾ ਚੌੜਾ ਨਹੀਂ ਹੈ । ਇਸ ਉਪਰ ਗੌਰ ਕਰਕੇ ਆਪਣੀ ਰਿਪੋਰਟ ਪੇਸ਼ ਕਰ ਦਿੰਦੇ । ਪਰ ਗੌਰਮਿੰਟ ਇਸ ਸਬੰਧ ਵਿਚ ਸੀਰੀਅਸ ਹੀ ਨਹੀਂ ਸੀ । ਫਰਵਰੀ ਦੇ ਮਹੀਨੇ ਵਿਚ ਇਸ ਨੂੰ ਪੇਸ਼ ਕਰਨ ਦੀ ਜ਼ਰੂਰਤ ਹੀ ਨਹੀਂ ਸਮਝੀ। At the fag end of the Session ਇਹ ਪੇਸ਼ ਕਰ ਰਹੇ ਹਨ ਕਿ ਇਸ ਨੂੰ ਸੀਲੈਕਟ ਕਮੇਟੀ ਦੇ ਸਪੁਰਦ ਕਰ ਦਿਉ । ਫਿਰ ਮੈਂਬਰਾਂ ਦੀ ਗਿਣਤੀ ਇੰਨੀ ਰਖੀ ਹੈ ਕਿ ਜਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੜੇ ਦਾ ਮਾਲ ਬਣਾਇਆ ਗਿਆ ਹੈ । ਇਹ ਕਮੇਟੀ ਨਾ ਮੁਨਾਸਬ ਹੈ ਅਤੇ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਨਾਲ ਪਬਲਿਕ ਦੇ ਪੈਸੇ ਦਾ ਜਿਹੜਾ ਕਿ ਉਸ ਨੇ ਸਾਨੂੰ ਸੌਂਪਿਆ ਹੈ ਸਹੀ ਇਸਤੇਮਾਲ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ । ਬਲਕਿ ਇਹ ਗਲਤ ਇਸਤੇਮਾਲ ਹੈ । ਫਿਰ ਇਸ ਜ਼ਮਾਨੇ ਵਿਚ ਜਦੋਂ ਅਸੀਂ ਦਾਵਾ ਕਰਦੇ ਹਾਂ ਕਿ ਪਬਲਿਕ ਦਾ ਇਕ ਇਕ ਪੈਸਾ ਸਾਡੇ ਕੋਲ ਅਮਾਨਤ ਹੈ, ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀ ਲੰਬੀ ਚੌੜੀ ਕਮੇਟੀ ਬਣਾਉਣੀ ਨਾ ਮੁਨਾਸਿਬ ਹੈ ਜੇਕਰ ਬਣਾਉਣੀ ਸੀ ਤਾਂ ਛੋਟੀ ਬਣਾਉਂਦੇ ਅਤੇ ਪਹਿਲੇ ਬਣਾਉਂਦੇ ਤਾਂ ਜੋ ਇਹ ਕੰਮ ਜਲਦੀ ਹੋ ਜਾਂਦਾ ਅਤੇ ਖਰਚ ਵੀ ਨਾ ਹੁੰਦਾ।

**पंडित मोहन लाल दत्त** (अम्ब) : अध्यक्ष महोदय, मैं पंडित जी महाराज का धन्यवाद करता हूं कि उन्होंने मेरा नाम भी इस कमेटी में धर दिया है । मैं महसूस करता हूं, जैसे

कि बाबु जी ने कहा है, मैं भी दड़े का ही माल हूं । क्योंकि मुझे भी इतनी वाकफियत नहीं है । मैं बाबु जी के विचारों का समर्थन करता हूं कि इतने मामूली से बिल पर सोच विचार करने के लिये इतनी बड़ी कमेटी और इतने लम्बे वक्त की जरूरत नहीं है । यह बात मुझे चुभती है । मुझे ऐसी कमेटियों का कुछ तजरुबा है । हमारी माली हालत बहुत खराब है और हम ने डीवेल्पमेंट के बहुत से काम करने हैं । जनता का पैसा इस तरह से ज़ाया करना ठीक नहीं है । यह रुपया अच्छे काम में खर्च होना चाहिये । मैं महसूस करता हूं कि जो एहसान उन्होंने मुझ पर किया है, पंडित जी वह एहसान मुझ पर न करें और किसी को इस दड़े में रख दें ।

**कामरेड राम किशन** : स्पीकर साहिब, मुझे अफसोस है कि इस बिल पर जो विचार बाबू बचन सिंह जी ने और पंजित मोहन लाल जी ने हाउस में रखे हैं, मैं उन से मुत्तफिक नहीं हूं । यह बिल होम्योपैथी के क्वालीफाईड डाक्टरों को रिजिस्टर करने के लिये और उन को रैगुलेट करने के लिये लाया गया है । जो मेम्बरान यह कहते हैं कि यह बिल कन्ट्रोवर्शल नहीं है मैं उन से सहमत नहीं हूं । मेरी अर्ज़ यह है कि मैं ने इस बारे में तीन चार अमैंडमैंट्स भी दी हैं । मेरी गुज़ारिश यह है कि जिस तरह से होम्योपैथिक डाक्टरों की रिजिस्ट्रेशन हिन्दोस्तान के दूसरे सूबों, उड़ीसा, वैस्ट बंगाल, दिल्ली और यू. पी. में हुई है उन्हीं लाईन्ज़ पर पंजाब में भी होनी चाहिये । इस सम्बन्ध में यूनीफार्म रूल्ज़ और यूनीफार्म पालिसी बनाई जानी चाहिये । मैं ने क्लाज़ 15, 18 और शैडियूल 1 में अमैंडमेंट दी हुई है । मैं चाहता हूं कि यह बिल जल्दी से जल्दी पास किया जाए । इस को सिलैक्ट कमेटी के सामने तो जाना ही था क्योंकि आल इंडिया होम्योपैथिक एसोशिएशन की पंजाब ब्रांच को भी कन्सल्ट करना ज़रूरी था । यह कन्ट्रोवर्शल बिल है इस लिये इस को सिलैक्ट कमेटी के सामने ज़रूर जाना चाहिये । इस को जल्दी से जल्दी उन्हीं लाइन्ज़ पर पास किया जाना चाहिये जिन पर यह दूसरे सूबों में पास किया गया है ।

**Mr. Speaker** : Question is —

That the Punjab Homoeopathic Practitioners Bill, 1964, be referred to a Joint Select Committee with the concurrence of the Punjab Legislative Council, consisting of the following Members of the Assembly and seven Members of the Punjab Legislative Council to be nominated by the Council with the direction to make a report by the 31st August, 1964 :—

(1) Dr. Parkash Kaur;

(2) Sardar Prem Singh Prem;

(3) Comrade Ram Kishan;

(4) Smt. Om Prabha Jain ;

(5) Dr. Baldev Parkash ;

(6) S. Gurdial Singh Dhillon ;

(7) Comrade Shamsher Singh Josh ;

(8) S. Lachhman Singh Gill ;

(9) Shri Chandi Ram Verma;

(10) Pt. Bhagirath Lal ;

[Mr. Speaker]

(11) S. Gurbax Singh, Advocate;

(12) Ch. Tayyub Hussain Khan ;

(13) Pandit Mohan Lal Datta ;

(14) Dr. Bal Krishan ;

(15) Principal Rala Ram ;

(16) Shri Amar Nath ;

(17) Pandit Lal Chand Prarthi ;

(18) Shri Yash Pal;

With the Minister in-charge as Chairman and the Advocate-General as *ex-officio* Member.

*The motion was carried*

**Comrade Shamsher Singh Josh :** Sir, I submit on behalf of the Communist Group that instead of my name, the name of Comrade Babu Singh may be included.

**गृह मन्त्री** : अगर आप पहले कहते तो हो सकता था । अब वह पास हो गया है ।

---

THE PUNJAB UNQUALIFIED MEDICAL PRACTITIONERS ENROLMENT BILL, 1964

**Home Minister** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move —

That the Punjab Unqualified Medical Practitioners Enrolment Bill be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker :** Motion moved —

That the Punjab Unqualified Medical Paractitioners Enrolment Bill be taken into consideration at once'.

**Home Minister** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move —

That the Punjab Unqualified Medical Paractitioners Enrolment Bill be referred to a Joint Select Committee with the concurrence of the Punjab Legislative Council, consisting of the following Members of the Assembly and seven Members of the Punjab Legislative Council to be nominated by the Council with the direction to make a report by the 31st of August, 1964 :—

(1) Shrimati Dr. Parkash Kaur ;

(2) Sardar Prem Singh Prem ;

(3) Comrade Ram Kishan ;

(4) Smt. Om Prabha Jain ;

(5) Dr. Baldev Parkash ;

(6) S. Gurdial Singh Dhillon ;

(7) Comrade Shamsher Singh Josh;

(8) S. Lachhman Singh Gill ;

(9) Shri Chandi Ram Verma;

(10) Pt.Bhagirath Lal ;

(11) S. Gurbakhsh Singh, Advocate;

(12) Ch. Tayyub Hussain Khan;

(13) Pandit Mohan Lal Datta.

(14) Dr. Bal Krishan ;

(15) Principal Rala Ram ;

(16) Pt. Amar Nath Sharma;

(17) Pandit Lal Chand Prarthi ;

(18) Shri Yash Pal ;

With the Minister-in-charge as Chairman, and the Advocate General as *ex-officio* Member

**Mr. Speaker :** Motion moved :—

That the Punjab Unqualified Medical Practitioners Enrolment Bill be referred to a Joint Select Committee with the concurrence of the Punjab Legislative Council consisting of the following members of the Assembly and seven Members of the Punjab Legislative Council to be nominated by the Council with the direction to make a report by the 31 st of August, 1964 —

(1) Shrimati Dr. Parkash Kaur ;

(2) Sardar Prem Singh Prem;

(3) Comrade Ram Kishan ;

(4) Shrimati Om Parbha Jain ;

(5) Dr. Baldev Parkash ;

(6) S. Gurdial Singh Dhillon ;

(7) Comrade Shamsher Singh Josh ;

(8) S. Lachhman Singh Gill ;

(9) Shri Chandi Ram Verma ;

(10) Pt. Bhagirth Lal ;

(11) S. Gurbakhsh Singh, Advocate ;

(12) Ch. Tayyub Hussain Khan ;

(13) Pandit Mohan Lal Datta;

(14) Dr. Bal Krishan ;

(15) Principal Rala Ram ;

(16) Pt. Amar Nath ;

(17) Pt. Lal Chand Prarthi ;

(18) Shri Yash Pal ;

With the Minsiter-in-charge as Chairman, and the Advocate General as ex-*Officio* Member.

**Mr. Speaker :** Question is —

That the Punjab Unqualified Medical Practitioners Enrolment Bill be referred to a Joint Select Committee with the concurrence of the Punjab Legislative Council, consisting of the following Members of the Assembly and seven Members of the Punjab Legislative Council to be nominated by the Council with the direction to make a report by the 31st of August, 1964 :—

(1) Dr. Parkash Kaur ;

(2) Sardar Prem Singh Prem ;

(3) Comrade Ram Kishan ;

(4) Smt. Om Prabha Jain ;

(5) Dr. Baldev Parkash ;

(6) S. Gurdial Singh Dhillon ;

(7) Comrade Shamshar Singh Josh ;

(8) S. Lachhman Singh Gill ;

(9) Shri Chandi Ram Verma;

(10) Pt. Bhagirath Lal ;

(11) S. Gurbakhsh Singh, Advocate.

(12) Ch. Tayyub Hussain Khan ;

(13) Pandit Mohan Lal Datta;

(14) Dr. Bal Krishan ;

(15) Principal Rala Ram ;

(16) Pt. Amar Nath Sharma;

(17) Pandit Lal Chand Prarthi ;

(18) Shri Yash Pal ;

With the Minister-in-charge as Chairman, and the Advocate General as *Ex-officio* Member .

*The motion was carried*

**गृह मन्त्री** (श्री मोहन लाल) : स्पीकर साहिब, अगर आप इजाज़त दें तो आर्डर को तोड़ कर दो नान कन्ट्रोवर्शल बिल, एक तो मैटरनिटी बैनीफिट रीपीलिंग बिल है उस को सिर्फ रिपील ही करना है, मूव कर दूं ।

**Mr. Speaker**: If the House agrees, I have no objection.

(*Voices*: It may be done.)

## THE PUNJAB MATERNITY BENEFIT (REPEALING) BILL, 1964

**Home Minister** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move —

That the Punjab Maternity Benefit (Repealing) Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration .

**Mr. Speaker :** Motion moved —

That the Punjab Maternity Benefit (Repealing) Bill, as passed by the Punjab Legislative Council, be taken into consideration .

**श्री सागर राम गुप्ता** (भिवानी) : स्पीकर साहिब, यह बिल जो सरकार की तरफ से पेश किया गया है, पंजाब मैटरनिटी बैनिफिट रीपील बिल, इस का मुदा यह है कि हमारे हां पंजाब मैटरनिटी बैनिफिट ऐक्ट था 1933 का उस को रीपील करने जा रहे हैं । स्टेटमैंट आफ आब्जैक्ट्स एंड रीज़न्ज़ में कारण यह बताया है कि चूंकि हमारी पार्लियामेंट नें 1961 में इस सम्बन्ध में लैजिसलेशन बना दिया है इस वास्ते इस को रीपील करना है ।

**Mr. Speaker :** The House stands adjourned till 9.00 a.m. tomorrow the 2nd April, 1964.

1-30 p.m. (*The Sabha then adjourned till 9.00 a.m. on Thursday, the 2nd April, 1964*)

689PVS..—000—26-9-64—C.,P.&.S., Pb., Chandigarh.

## APPENDIX
## TO
## PUNJAB VIDHAN SABHA DEBATES, VOL I—No. 29,
## DATED, THE 1ST APRIL, 1964

### UNSTARRED QUESTIONS FOR 31st March, 1964

**Employees belonging to Scheduled Castes and Backward Classes in the Offices of the P.W.D., B.&R. Branch (excluding Public Health Branch)**

**1534. Sardar Ajaib Singh Sandhu** : Will the Minister for Planning and Public Works be pleased to state the number, names and dates of appointment of the employees belonging to Scheduled Castes and Backward Classes working at present in Class I, II, III and IV posts separately in the offices of the P.W.D., B.&R. Branch(excluding Public Health Branch), together with their percentage in each category and the percentage of posts reserved for them in each category ?

*Subject*:—Unstarred Vidhan Sabha question No. 1534 to be asked by Sardar Ajaib Singh Sandhu, M.L.A., regarding employees belonging to the Scheduled Castes and Backward Classes in the P.W.D., B.&R. Branch.

The answer to the Unstarred Vidhan Sabha question No. 1534 appearing in the list of unstarred questions for 31st March, 1964 is not ready. The reply will be sent as soon as the relevant information has been collected.

(Sd.) Darbara Singh ,
Public Works Minister, Punjab.

To

The Secretary,
Punjab Vidhan Sabha,
Chandigarh.

U. O. No. 3371-BRII (2)64, dated Chandigarh,
the 28th/30th March, 1964

**Employees belonging to Scheduled Castes and Backward Classes in the office of the P.W.D.,public Health branch.**

**1535. Sardar Ajaib Singh Sandhu** : Will the Minister for Planning and Public Works be pleased to state the number, names and dates of appointment of the employees belonging to Scheduled Castes and Backward Classes working at present in Class, I, II, III and IV posts separately in the offices of the P.W.D. Public Health Branch, together with their percentage in each category and the percentage of posts reserved for them in each category ?

**Sardar Darbara Singh**: The requisite information is given in the enclosed statement.

STATEMENT

| Names of the employees of Scheduled Castes/Backward Classes. | Designation | Date of appointment | Sanctioned posts | Number of | | Percentage | | Percentage reserved for all Categories | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | Scheduled Castes | Backward Classes | Scheduled Castes | Backward Classes | Scheduled Castes. | Backward Classes. |
| **Class I** | | | | | | | | | |
| *Scheduled Castes/Backward Classes.* | | | | | | | | | |
| Nil | Nil | Nil | 18 | .. | .. | .. | .. | 20% | 2% |
| **Class II** (*Scheduled Castes*). | | | | | | | | | |
| 1. Shri Surjan Singh | Temporary Assistant Engineer | 22-4-58 | 56 | 2 | 3 | 3.57% | 5.35% | .. | .. |
| 2. Shri Ashok Kumar | Ditto | 6-11-62 | | | | 8.92% | | | |
| b. (*Backward Classes*) | | | | | | | | | |
| 1. Shri Amarjit Singh | Ditto | 14-11-62 | | | | | | | |
| 2. Shri Ved Parkash | Ditto | 13-11-62 | | | | | | | |
| 3. Shri Bihari Lal | Ditto | 13-11-62 | | | | | | | |
| **Class III** (*Scheduled Castes*) | | | | | | | | | |
| 1. Shri Om Parkash | Head Assistant | 25-2-44 | | | | | | | |
| 2. Shri Paul Singh | Head Clerk | 15-4-44 | | | | | | | |

दोस्तों ने आने के लिए मजबूर किया कि तुम कैसे क्रांतिकारी हो जो कान्फ्रैंस में नहीं जा सकते । मैं आया और पंडित जी ने कहा मेरे पास यहां रहो आपका बेहतर इलाज कराऊंगा । (शोर) मैंने कहा कि मैं आपका भी परोपकार कर रहा हूं । जब भी आप कभी वहां जाएंगे तो मैं खाना खिला दूंगा तो लोग कहेंगे कि फलां वज़ीर ने फलां के घर खाना खाया पता नहीं किस तरह मदद करेगा लेकिन अब कोई कुछ नहीं कह सकेगा । एक और अर्ज़ करता हूं कि अंग्रेज़ी का महावरा है कि Penny wise pound foolish. एक अरब से ऊपर का बजट बनता है, और खर्च होता है तो अगर चन्द और रुपए खर्च हो जाएंगे तो कौनसी बुरी बात हो जाएगी । (घंटी)

स्पीकर साहिब, अभी आनरेबल मेम्बर ने कहा है कि आफिश्यल्ज़ क्या कहेंगे । उन का सवा प्रतिशत डी. ए. बढ़ाया है और मेम्बरों ने 150 प्रतिशत बढ़ा लिया है । जिन अफसरों

3.00 p.m.

को 200 रुपए महीना मिलते हैं और एक दिन में हज़ारों रुपए ले लेते हैं उन को लेने का क्या हक है । मैं तो समझता हूं कि आपोज़ीशन वाले भी उन करप्ट अफसरों से मिले हुए हैं और उन को पकड़ाने में मदद नहीं करते हैं । (विघ्न)

**आपोजीशन की तरफ से आवाजें** : आप उन का नाम बताएं। (विघ्न) (शोर)

**सरदार लच्छमन सिंह गिल** : आप होम मिनिस्टर के घर पर रहते हैं तभी इसी तरह की बातें करते हैं । (विघ्न)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : सरदार लच्छमण सिंह गिल जी अगर आप मुझे इजाज़त दें तो मैं आप के घर रह सकता हूं ।

**गृह मन्त्री** : मेरे घर पर तो खाना मिलता है लेकिन सरदार लच्छमण सिंह गिल के घर पर खाने के साथ शराब भी मिलेगी । (हंसी)

**श्री बाबू दयाल शर्मा** : स्पीकर साहिब, हमारे आनरेबल मेम्बरों का स्टैंडर्ड ऊंचा है और उस को नीचे नहीं ला सकते हैं । अगर उन के पास रोज़ाना 15, 20 आदमी काम के लिए और मिलने के लिए आ जाएं तो मैं समझता हूं कि वह इतने रुपए से अपना खर्च नहीं चला सकते हैं । इस लिए मुनासिब है कि यह बिल पास कर दिया जाए । हां, एक बात कहना चाहता हूं कि आपोज़ीशन के मेम्बर्ज़ डोनेशन करना चाहते हैं तो करें और मैं भी डोनेशन करूंगा ।

**श्री सागर राम गुप्ता** (भिवानी): स्पीकर साहिब, आज इस सदन में पंजाब लैजिस्लेटिव असेम्बली (अलाउंसज़ आफ मैम्बर्ज़) एमैंडमैंट बिल, 1964 ज़ेरे बहिस है । आप जानते हैं कि मैं ट्रेड यूनियनिस्ट हूं । जब हमारा पिछला औटम सैशन हुआ था, उस वक्त मैं चाहता था कि एक लैजिस्लेटर्ज़ ट्रेड यूनियन बनायी जाए । आप देखते हैं कि जो आनेस्ट लैजिस्लेटर्ज़ हैं जिन के पास अपनी ज़रूरियात पूरी करने के लिए अलाऊंस ही है, जिन के पास कोई बिज़निस नहीं है और पब्लिक वर्क में लगे रहते हैं, वह 300 रुपए अलाऊंस और 10 रुपए हाल्टिंग अलाऊंस से गुज़ारा नहीं कर सकते हैं क्योंकि महंगाई बहुत है । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि मेम्बरों का अलाऊंस 1942 से यही चला आ रहा है और इस में कोई इज़ाफा नहीं हुआ है । इस के मुकाबले में एम्पलाइज़ के ग्रेडज़ बढ़े हैं । मैं समझता हूं कि इस बारे में बहुत कुर्बानी की है । जहां तक मज़दूरों और एम्पलाइज़ का ताल्लुक है मैं इस बारे में ज्यादा नहीं कहना चाहता हूं । जहां तक मुझे याद है कि जिन गवर्नमेंट एम्पलाइज़ को 1942 में 30/36 रुपए तन्खाह मिलती थी

[श्री सागर राम गुप्ता]

उन की अब तनखाह 65/70 हो गई है । मैं यह नहीं कहता कि उन की तनखाहें ज़्यादा हैं। उन की तरफ भी ध्यान देना चाहिए । उन का भी क्लेम है । इस बात को नज़र अन्दाज़ नहीं किया जा सकता है और पब्लिक भी चाहती है कि लैजिस्लेटर्ज़ बिलकुल आनेस्ट होने चाहिएं । मैं इस बात को महसूस करता हूं कि लैजिस्लेटर्ज़ को अपना स्टैंडर्ड रखने के लिए मुनासिब पैसे नहीं मिल रहे हैं क्योंकि महंगाई बहुत ज़्यादा हो गई है । मैं इस बात को तसलीम करता हूं कि लैजिस्लेटर्ज़ का इन रुपयों से गुज़ारा होना निहायत मुश्किल है । मैं चाहता हूं कि लैजिस्लेटर्ज़ इमानदारी से जनता की खिदमत करें । इन हालात को देखते हुए यह बिल लाना बहुत ज़रूरी है ।

पंडित मोहन लाल दत्त ने कहा है कि अपने लिए रुपए नहीं मांगने चाहिएं । अगर कानून बनाया तो कोई अच्छी बात नहीं होगी । मैं उन की यह बात नहीं मानता हूं । पंडित जी के पास शायद कोई कुटम्ब नहीं होगा । इस लिए उन को महंगाई का पता नहीं लगता है वरना इस बिल को अपोज़ करने की कोई बात नज़र नहीं आती है । जहां तक हमारे कम्युनिस्ट दोस्तों का ताल्लुक है उन दोस्तों को देश में या पंजाब में हैवक राट करने की आदत पड़ी हुई है । वह तो चीप लीडरशिप लेना चाहते हैं । इसके अलावा उन की कोई ध्येय नहीं है । मैंने देखा है कि हमारी टेबल पर एक एमैंडमैंट आयी है । यह अभी मूव हुई है । इस एमैंडमैंट के बाद इस बिल पर कोई नुक्ताचीनी करने की कोई गुंजायश नहीं रह जाती है । एमैंडमैंट में कहा गया है कि कोई मेम्बर बढ़ा हुआ अलाऊंस नहीं लेना चाहता हो तो न ले । वह पुराने रेट्स के हिसाब से अलाऊंस क्लेम कर सकता है। इस अमैंडमैंट के आने से पंडित मोहन लाल तथा कम्युनिस्टों का क्रिटीसाइज़ करने का सवाल नहीं रहता है । (सरदार लच्छमण सिंह द्वारा विघ्न) सरदार लच्छमण सिंह, आप ही बताएं कि आप ने कितनी मीटिंग्ज़ एटैंड नहीं की हैं । यह ठीक है कि हमने सोशलिज़म का नारा देश में लगाया है और हम उस की तरफ बढ़ रहे हैं । सोशलिजम एक दिन में नहीं आ सकता है । आप देखेंगे कि बड़ों की तनखाहों और छोटों की तनखाहों में कमी लायी जा रही है । मैं सरकार से अपील करूंगा कि बड़ों की तनखाहें और कम की जाएं और छोटों की तनखाहें बढ़ायी जाएं ताकि उनमें डिसपैरिटी दूर हो सके । मैं समझता हूं कि अगर मैम्बरों का हाल्टिंग अलाऊंस 10 रुपए से बढ़ाकर 25 रुपए कर दिया जाए तो उस में कोई आपत्ति की बात नहीं है । मैं इस बिल को स्पोर्ट करता हूं और इस बिल को पास कर दिया जाए ।

**Mr. Speaker :** I think that there has been enough of discussion.

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री :** स्पीकर साहिब, मैं ने इस बिल की मुखालफत ज़रूर करनी है इसलिए मुझे अपने विचार प्रकट करने के लिए टाइम दिया जाए ।

**श्री अध्यक्ष :** क्या इस बिल पर पार्टी बेसिज़ पर डिस्कशन करना चाहते हैं? (Have the hon. Members to discuss this Bill on party basis.)

**कुछ आवाज़ें :** हां जी ।

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री :** स्पीकर साहिब, मैं ने इस बिल की ज़रूर मुखालफत करनी है । इस लिए मुझे इस बिल पर बोलने के लिए टाइम दिया जाए ।

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿਲ :** ਕੀ ਪਾਰਟੀ ਬੇਸਿਜ਼ ਤੇ ਇਸ ਬਿਲ ਉਤੇ ਟਾਈਮ ਮਿਲੇਗਾ ?

**Mr. Speaker:** No time limit is fixed. Time will be given according to the party composition. The House will continue to sit till all the Bills on the Agenda are passed.

**खान अब्दुल ग़फ़ार खां** (अम्बाला शहर) : स्पीकर साहिब, मैं इस बिल की मुखालफत करने के लिए खड़ा हुआ हूं । मेरे चन्द दोस्त खाह इस तरफ के हों या आपोजीशन की तरफ से हों मेरी बात को संजीदा नहीं समझेंगे । मैं जानता हूं लेकिन जो मेरी कानशैंस कहती है, जो मेरा दिल कहता है, मैं आपके सामने और हाउस के सामने पेश किए बगैर नहीं रह सकता । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि यह ठीक है कि महंगाई है, इस में कोई शुबा नहीं है कि महंगाई हमारे लिए भी उतनी ही है जितनी दूसरे लोगों के लिए है । इस में कोई शक नहीं है कि जो मुश्कलात उन लोगों को पेश आती हैं ....(विघ्न)

**Mr. Speaker:** It appears that the House is not in a mood to finish the business before it. The sitting of the House is extended up to 5.00 P.M.

**ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਜ $5\frac{1}{2}$ ਵਜੇ ਗਵਰਨਰ ਸਾਹਿਬ ਨੂੰ ਫੇਅਰਵੈਲ ਪਾਰਟੀ 22 ਸੈਕਟਰ ਵਿਚ ਦਿੱਤੀ ਜਾ ਰਹੀ ਹੈ। ਲੈਜਿਸਲੇਟਰਜ਼ ਨੇ ਉਹ ਫੰਕਸ਼ਨ ਅਟੈਂਡ ਕਰਨਾ ਹੈ, ਇਸ ਲਈ ਹਾਉਸ ਦੀ ਕਾਰਵਾਈ ਜਲਦੀ ਖਤਮ ਕਰਨੀ ਚਾਹੀਦੀ ਹੈ।

**Mr. Speaker:** I am sorry, the House is to adjourn today *sine die*. So all the Bills on the Agenda have to be passed today. So long as the quorum is complete, the House will continue to sit.

**खान अब्दुल ग़फ़ार खां** : इस में शक नहीं है कि जो दिक्कतें दूसरों को पेश आती हैं वह हमें भी पेश आती हैं । लेकिन स्वाल यह है कि आपने पंजाब के लोगों के सामने एक नमूना पेश करना है । बावजूद तमाम दिक्कतों के, महंगाई के और तमाम मुसीबतों के हम ने पब्लिक की खिदमत करनी है । इस वजह से मैं इस बिल की मुखालफत करने के लिए खड़ा हुआ हूं । जनाबेवाला, अभी यह कहा गया है कि साहिब यह किसी के लिए ज़रूरी नहीं है जो नहीं लेना चाहते न लें । मेरी अर्ज़ यह है कि वह तो पहले से ही हमें इजाज़त है कि लें या न लें । मैं आपके सामने इस हाउस का खादम और मुल्क का खादम खड़ा हूं । मैं अर्ज़ करना चाहता हूं कि मैं असैम्बली में आने जाने का कोई किराया नहीं लेता । उन लोगों ने यह नई बात क्या बताई है यह तो हम को हर वक्त अख्तियार है । तीन सौ रुपया भी छोड़ सकते हैं और दूसरे अलाऊंस भी छोड़ सकते हैं । हम को मना कौन करता है कि न छोड़ो । स्वाल तो यह है कि इस वक्त मुल्क में ऐमर्जेंसी है। अपने लोगों को यह बात कही है कि अपना सोना दो, अपनी ज़मीन दो और अपना सब कुछ दो हत्ता कि अपनी जान भी दो । क्या आपने उनको इस लिए कहा कि वह सब कुछ हमारी जेब में पड़ जाए और इस बहाने से हम अपने अलाऊंस बढ़ा सकें । हमने लोगों से अपील की कि अमीर गरीब सब अपनी खुशी से आगे आयें जहां तक कि अगर एक फकीर भी था, जो कि मांग कर खाता था, हर शख्स के आगे भीख के लिए हाथ फैलाता था, उस शख्स ने भी चन्द दिन भूखे रहकर अपनी कुछ न कुछ पूंजी जमा कर के, गवर्नमेंट के सामने रख दी और कहा कि मुल्क पर मुसीबत आई है, आपत्ति आई हुई है, यह मेरी थोड़ी सी पूंजी है मैं इसे सब की सब मुल्क की खातिर आपके सामने पेश करता हूं । लेकिन यहां हम क्या कर रहे हैं । एमरजैंसी को हम मानते हैं और कहते हैं कि मुल्क पर मुसीबत आई हुई है, चीन चढ़ा आ रहा है, पाकिस्तान

[खान अब्दुल गफार खां]

मुसीबतें खड़ी कर रहा है, उनका मुकाबला करने के लिए खर्च चाहिए, लोगों पर टैक्स भी लगना चाहिए। हम लोगों से कहते हैं कि इस काम के लिए खुशी खुशी से दो। कुछ परवाह न करो। अगर खाने को कुछ नहीं है तो परवाह नहीं, भूखे रह कर भी दो। पहनने को कपड़ा नहीं है, तो न सही, नंगे रह कर गुज़ारा कर लो लेकिन इस वक्त अमरजैंसी है कुछ जरूर दो। मैं कहता हूं इन हालात में अगर आप लोग इतना अलाऊंस बढ़ाना चाहते हैं तो इतने उतावले न हों, एमरजैंसी को खत्म हो लेने दो उसी वक्त कुछ कहना। आज यह कहना ठीक नहीं है कि साहिब मेरे पास इतने आदमी आते हैं खाने के लिए, मैं मुश्किल में पड़ गया हूं। तो यह बात तो आपको पहले से सोचनी चाहिए थी जब आपको दस रुपये मिलते थे तो आप जानते थे कि लोग वहां पर आपके पास आयेंगे, मैं असैम्बली में न जाऊं, लेकिन यहां पर आप ज़रूर आना चाहते थे। अब एक बात और यहां पर कही गई वो दो पंडितों के दरमियान की बात है। पंडित बाबू दियाल और होम मिनिस्टर के दरमियान की बात है। (विघ्न) उन्होंने कहा कि उनके हां रहता हूं (विघ्न) इस लिए दावत कर देंगे तो क्या बात है, अब यह पंडितों की बात है उन को अपने पास रखना चाहिए। उनका यह अपना मामला है (घंटी की आवाज़) बहुत अच्छा जनाब। मैं यहां कहना चाहता था कि मैं इस की सख्त मुखालफत करता हूं।

**श्री ओम प्रकाश अग्निहोत्री** : स्पीकर साहिब, मेरा प्वायंट आफ आर्डर यह है कि पंडित जी को तो वक्त इस लिये मिला क्योंकि उन्होंने मोशन मूव की थी। उन को पार्टी ग्रुप की वजह से टाइम नहीं दिया गया। मैं इस का विरोध करना चाहता हूं इस लिये मुझे टाईम मिलना चाहिये। अगर नहीं देना तो फिर भी बता दीजिये।

**सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों** (तरन तारन) : स्पीकर साहिब, यह एक ऐसा बिल हाउस के सामने आया है जिस को स्पोर्ट करने के लिये और मुखालफत करने के लिये दोनों तरफ से मेम्बर साहिबान ने बहस में हिस्सा लिया है। इस के खिलाफ बड़ी वजह यह दी गई है कि नीचे के तबके की तनखाहों में अज़ाफा नहीं हुआ इस लिये लैजिस्लेटर्ज़ के हाल्टिंग अलाऊंस में क्यों अज़ाफा किया जा रहा है। जब यह लोग इकट्ठे होकर आए और इन्होंने सोचा समझा आपोज़ीशन के मेम्बरों से भी सलाह की तो तनखाहों में इज़ाफा करने के लिये तो तैयार न हुए लेकिन हाल्टिंग अलाऊंस में अज़ाफा करने के लिये तैयार हो गये क्योंकि हाल्टिंग अलाऊंस तो उसी वक्त मिलता है जबकि कभी कोई कमेटी की मीटिंग होती है या जब साल के बाद सैशन होता है। इसलिये यह सोचा गया कि हाल्टिंग अलाऊंस में अज़ाफा करना इतनी काबले एतराज़ बात नहीं होगी जितनी कि तनखाह को बढ़ाने की होगी। मैं आप से अर्ज़ करना चाहता हूं कि एम० एल० एज़० में और दूसरे मुलाज़मों में बड़ा फर्क है। आप को भी तजरुबा है और बहुत से मेम्बरान भी जानते हैं कि जो भी एम० एल० ए० बनता है वह घर बार उजाड़ कर इस हाउस का मेम्बर बनता है और दीवालिया बनकर इस हाउस में आता है। मैं अपनी मिसाल देता हूं। मुझे पता नहीं कि और मेम्बरों को भी शायद ऐसा ही तलख तजरुबा होगा। मैं तो ऐसा आदमी हूं कि हारने में विश्वास नहीं रखता, सब कुछ फूंक देने में यकीन रखता हूं। मैं आप से अर्ज करूं कि यहां पर दीवालिया हो कर इस हाउस में आया हूं....

**एक आवाज़** : आप ने कितना खर्च किया है ?

**सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों :** (चीफ मिनिस्टर की सीट की तरफ इशारा कर के) मेरा मुकाबिला उस आदमी के साथ था जो वहां बैठता है। आप अंदाज़ा लगा सकते हैं कि कितना खर्च मैं ने किया होगा। (विघ्न) जब हम यहां पर आते हैं तो अपना काम छोड़ कर आते हैं, प्रैक्टिस छोड़ कर आते हैं और होल टाईमर की हैसियत से आते हैं। पंडित मोहन लाल दत्त जी ने बात की है। मैं उन का ताबेदार हूं वह सर्वोदय समाज के मैम्बर हैं। मुझे उन के ख्यालात से पूरी हमदर्दी है। फिर भी कुछ मैम्बर ऐसे हैं जो स्पीकर साहिब, दुनयादारी में फंसे हुए हैं। मैं तो बहुत कम फंसा हुआ हूं कई लोग बहुत ज्यादा फंसे हुए हैं। मैं ने यू० एस० ए० में देखा है और दूसरे गरीब मुल्कों में भी देखा है कि एक एम० एल० ए० में और दूसरे लोगों में कितना फर्क है। उस के पास टैलीफोन है। यहां पर मैं आप को दिखा देता हूं कि मुझे टैलीफोन के डेढ़ सौ और दो सौ रुपये के करीब बिल अदा करने पड़ते हैं। हल्के के लोग काम करवाने के लिये इक्ट्ठे हो कर आ जाते हैं। दिल्ली टैलीफोन करना पड़ता है, अमृतसर टैलीफोन करना पड़ता है और आप अंदाजा लगा सकते हैं कि अगर चंडीगढ़ बैठ कर टैलीफोन करूं तो कितना खर्च आता है। एक अलग क्लर्क रखा हुआ है। डिफैंस फण्ड में बहुत से पये कट जाते हैं। अपनी कान्स्टीचुएंसी के आदमियों के साथ बस में या गाड़ी में बैठ कर बाहर जाना पड़ता है। मैं तो ऐसा आदमी हूं कि उन से किराया भी नहीं लेता अपनी गिरह से देना पड़ता है। कई बार उन का किराया भी अपने पास से देना पड़ता है। मैं कुछ यू० एस० ए० की सैनेट और हाउस आफ रीप्रेजेंटेटिव के मैम्बरों से मिला। उन को चार चार कमरे मिले हुए हैं। लाइब्रेरी के लिये अलग कमरा है, एक में प्रिंटिंग मशीन रखी हुई है उन को दो दो असिटैंट और मिले हुए हैं। स्टैनो दिए हुए हैं। अगर आप इस हाउस आफ रिप्रेजेंटेटिव्ज़ के साथ मुकाबला नहीं करना चाहते तो आप दूसरी स्टेट्स में चले जाइए जो कि बहुत छोटी छोटी स्टेट्स हैं। मैं यू० एस० ए० की बात नहीं करता दूसरी कन्ट्रीज़ का ज़िक्र करता हूं। वहां पर भी मेम्बर साहिबान को स्टेनोज़ मिले हुए हैं, दूसरी फैसिलीटीज़ है, फ्री रेज़ीडैंस तक दिया हुआ है। यहां पर क्या फैसिलिटीज़ मिली हुई हैं? 126 रुपए एक फलैट का किराया और बिजली पानी वगैरा मिला कर 200 रुपया महवार हो जाता है। हम तो अपना घर बार छोड़कर यहां चले आए हैं। मैं पूरी दयानतदारी के साथ कह सकता हूं कि अगर कोई मेम्बर बतौर मेम्बर के इस देश में रहना चाहता हो तो उसे अपना सारा वक्त इस काम के लिए देना पड़ता है। यह ऐसा देश नहीं है कि जिसमें कोई वक्त की कदर समझे या उसके ज़रायों की कदर करे। हर कोई आदमी एम० एल० एज़० के पास आएगा और अगर ज़रा सी देर हो गई तो वह कहेगा कि यह तो बात करने से भी गुरेज़ करता है। तो यह हालत है यहां पर। वहां दूसरे मुल्कों में तो यह हालत है और अगर आप चाहें तो आप रिपोर्टस मंगवा कर देख लें कि वहां एक एक एम० एल० ए को एक एक कार मिली हुई है लेकिन हमारे पास बाइसिकल भी नहीं। हम घर से खर्च करते हैं। हम दो अढ़ाई महीने बाद अपने घर में जाएंगे तो हमें कोई पता नहीं कि इस बीच वहां क्या कुछ हो गया। मैं दावे से कह सकता हूं कि मेरे पास कोई ऐसा साधन नहीं जिस का दूर से भी गवर्नमैंट के ज़रिए फायदा उठाए जाने का ताल्लुक हो। मेरा ऐसी किसी बिज़नैस का, किसी कोटे का, किसी परमिट का दूर से भी ताल्लुक

[सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों]

नहीं है। मेरी अपनी ज़मीन है, अपनी जायदाद है। मैं पिछले साल भी वहां पर गया और इस साल भी दो अढ़ाई महीने गया। इस से ज़्यादा वक्त के लिए मैं वहां नहीं जा सका। नहीं देख सका अपनी फसलों को, नहीं देख सका बाग़ को। वह सड़ गया। नौकर भी भाग गए और कुछ लेकर चले गए। मैं वहां पर अक्सर नहीं जा पाता। यही हाल सभी साथियों का होगा। इसलिए इस सम्बन्ध में कुछ न कुछ सोचना ही होगा। हां, अल्वता यह जो सामने यंग एंड ओवर ऐनलाइटंड ट्रायो बैठा हुआ है। इन्होंने बड़ी अच्छी अमैंड-मैंट का नोटिस दिया है कि जो दोस्त लेना चाहें ले लें और जो न लेना चाहें न लें। मैं समझता हूं कि यह प्रोपोजल वाकई अच्छी है कि जो लेना चाहें ले लें और जो न लेना चाहें न लें। हाउस को इसे ज़रूर मान लेना चाहिए। हम देखेंगे कि कितने दोस्त ऐसे निकलते हैं। उन को आप्शन देनी चाहिए जिसका दिल चाहे ले जिसका दिल चाहे न ले।

मैं पंडित मोहन लाल दत्त जी की इज़्ज़त करता हूं। उन्होंने मिसाल कायम की हुई है। पीछे भी असैम्बली को छोड़कर चले गए दरम्यान में और हमें खतरा है कि अगर ऐसी बात होती गई तो कहीं अब भी न चले जाएं। श्री बाबू दयाल पर भी मुझे बड़ा रहम आया। बड़े अच्छे आदमी हैं, रोज़ लंगड़ा कर आते हैं। पंडित जी ने इनकी बड़ी खिदमत की है। उन की बीमारी का भी ज़िक्र आया। लेकिन पंडित जी कब तक किसी की खिदमत करते चले जाएंगे? कब तक फ्री मैडीकल एड देते जाएंगे? किसी को प्लास्टिक लगाना हो, किसी को कुछ कोई हार्ट पेशैंट हो तो मैं कहूंगा कि पंडित जी आप क्यों उसे अपने घर पर बिठा कर इलाज करवाते हो? क्यों नहीं उसे वहां हस्पताल में छोड़ आते। आप की घर वाली परेशान होती होगी क्योंकि उन की तबियत भी ऐसी है कि रात को सोने नहीं दिया करते। (आपोज़ीशन की तरफ से खूब ज़ोर से हंसी)

तो मैं यह अर्ज़ करना चाहता हूं कि यहां पर ऐसे दोस्त भी इक्ट्ठे हुए हैं जिनका एकेडेमिक कैरियर बड़ा डिस्टिंक्ट है जो अपनी प्रैक्टिस छोड़कर जेलों में गए। आप पूछेंगे कि कितनी प्रैक्टिस छोड़कर वह जेल में गए। मुझे सरदार प्रेम सिंह प्रेम का पता है। दो तीन दफा मैं लाहौर जेल में गया। जब मैं जेल में था तो यह बाहिर प्रैक्टिस करते थे और इन्होंने मेरे केस लड़े। उस वक्त मैं इन से ज़्यादा वाकिफ नहीं था। मुझे पता है कि जब मैं लाहौर जेल में डैटीन्यू के तौर पर बन्द था तो मैं ने इनकी फीस पूछी। हज़ार रुपया उस वक्त इन्होंने फीस बताई थी। हज़ार न लेते तो पांच सौ ले लेते। तो मेरे कहने का भाव यह है कि जब ऐसे ऐसे आदमी अपने अपने काम को छोड़ कर यहां पर सेवा करने के लिए आए तो क्या यह समझा जाए कि यहां पर कोई नाम निहाद आदमी आए हुए हैं। यह तो ठीक है कि यह कर दिया जाए कि जिस की मर्ज़ी हो ले ले और जिस की मर्ज़ी न हो न ले। यह ज़रूरी नहीं है कि हम हर बात पर आप से डिसएग्री करें। कई मसले ऐसे होते हैं जहां थोड़ी बहुत मुखालिफत करनी पड़ती है। लेकिन आज सैशन का आखिरी दिन है। हमें दोस्तों की तरह जुदा होना चाहिए। आप बेशक इसको मान लें हमें कोई एतराज नहीं। पंडित जी, आप हमें कुएं में भी डाल दें तो हम कुएं में भी चलने को तैयार हैं। (आपो-ज़ीशन की तरफ से हंसी)

**चौधरी नेत राम :** स्पीकर साहिब, मुझे दो चार मिनट की इजाज़त दे दीजिए।

**श्री अध्यक्ष :** मैं आप को रोकना तो नहीं चाहता था लेकिन आप देखें कि दोनों पहलुओं की बात हाउस के सामने आ गई है। ठीक है कि आप का राईट है लेकिन मैं आप से रिक्वैस्ट करता हूं कि आप इनसिस्ट न करें मैं ने श्री अग्निहोत्री जी को भी रिक्वैस्ट की है कि वह अब न बोलें। इधर से अगर आप दोनों बोलेंगे तो उधर से भी चार मेम्बर साहिबान बोलने के लिए कहेंगे और उन को भी रोकना मुनासिब नहीं होगा। इस लिए मेहरबानी करके आप होम मिनिस्टर साहिब को बोलने दें। थैंक यू वैरी मच।

(I did not want to stand in the way of the hon. Member, he will agree with me that both the points of view have come before the House. Although I concede his right to speak yet I would request him not to insist on that. I have requested Shri Agnihotri also not to speak now. In case both of them would speak from this side then four more Members from the other side will insist to have time and it would become rather embarrassing for me to refuse them. Therefore, let the hon. Member please allow the Home Minister to speak. Thank you very much.)

**गृह मन्त्री :** स्पीकर साहिब, दोनों पहलू आप के सामने आ गए हैं। मुझे बहुत कुछ कहने की ज़रूरत तो महसूस नहीं होती लेकिन कुछ अर्ज़ करना ही चाहता हूं। मैं पंडित मोहन लाल दत्त जी की कदर करता हूं। दिल से उन की इज्ज़त करता हूं और यह भी जानता हूं कि वह एक आदर्शवादी सज्जन हैं। लेकिन उन को मैं यह ज़रूर प्रार्थना करूंगा कि वह ऐसा समझें कि उन की तरह से हर कोई इस दुनिया में आदर्शवादी नहीं है।

**चौधरी दर्शन सिंह :** होना चाहिए।

**मन्त्री :** यहां पर बाकी बहुत ज्यादा, हाई परसैन्टेज दुनियादारों की है, आदर्शवादियों की नहीं।

**चौधरी दर्शन सिंह :** कम अज़ कम लीडरों में तो होनी चाहिए।

**मन्त्री :** इसलिए मैं उन से यही अर्ज़ करूंगा कि उन्होंने इस बिल का बिल्कुल ग़लत मतलब समझा है। अगर वह यह समझते हैं कि यह बिल (*Interruptions*), मुझे अफसोस है कि उन्होंने इस के लिए ऐशो इशरत और ऐसे ही अल्फाज़ का इस्तेमाल किया (*Interruptions*) इस गर्ज़ के लिए लाया गया है। स्पीकर साहिब, अगर यह बिल इस गर्ज़ से लाया गया होता कि जो कुछ भी एलाऊंस वग़ैरा में बढ़ौतरी करनी है यह ऐशोइशरत के मकसद को पूरा करने के लिए करनी है या यह कि पैसा जमा करने के लिए है या कमाई का ज़रिया बनाने के लिए है तो मैं सब से पहिला आदमी होता जो इस बिल के मुखालिफ होता और उन के साथ होता। लेकिन उन को एक बात वाज़े तौर पर समझ लेनी चाहिए कि यह बिल मैम्बर साहिबान की ज़रूरी मांग को पूरा करता है। मैं ढिल्लों साहिब के साथ और दूसरे मैम्बर साहिबान के साथ इस बात पर पूरी तरह से मुत्तफिक हूं कि

[गृह मन्त्री]
मैं मैम्बर साहिबान को यहां पर कुछ अपनी डिगनिटी रखनी पड़ती है, प्रैस्टीज रखनी पड़ती है, कुछ स्टेटस कायम रखना होता है। इस के अलावा मैम्बर साहिबान की कान्स्टीचुएंसीज़ के लोग यहां पर उन को मिलने के लिए आते हैं, बहुत काफी तादाद में आते हैं और उन की ख्वाहिश होती है कि जो लोग उन के पास आए हों उन को एंटरटेन भी करें। तो लाज़मी तौर पर उन के आने पर उन का ऐक्स्टरा खर्च होता है। जिस तरह से अभी अभी ढिल्लों साहिब ने फरमाया मैम्बर साहिबान के और भी बहुत से अखराजात होते हैं जो कि उन को करने पड़ते हैं। इसलिए इस बिल का मकसद यह है कि मैम्बर साहिबान अपनी एक डिगनिटी, स्टेटस और डीसैंट लाईफ रखें और उस को कायम रखने के लिए एक मुनासिब एलाऊंस हो। यानी उन का जो खर्च होता है उसके मुताबिक उन को एलाऊंस मिल सके।

स्पीकर साहिब, मैं न तो यह चाहूंगा कि सरकारी मुलाज़मों का यहां पर मुकाबला किया जाए क्योंकि उन की जगह अपनी है और उन की अलग पोज़ीशन है। उन पर अलग ज़ाबते लागू होते हैं और जो कुछ भी उन के लिए होता रहा, यह मुनासिब वक्त नहीं है कि मैं उन का भी कोई ज़िक्र करूं लेकिन मुझे इस बात का अफसोस है कि हमारे कम्युनिस्ट दोस्तों ने इस बिल के ऊपर भी, कुछ पुलिटिकल फायदा उठाने के लिए, बहुत कुछ कहा। मैं जानता हूं कि उन्होंने क्यों ऐसा किया लेकिन मैं उन्हें बता देना चाहता हूं कि ऐसा करके वह अपना मकसद हल नहीं कर पाएंगे। मैं उन की बातों में भी नहीं जाना चाहता। उन की पार्टी, उन के मैम्बर जो कुछ भी हैं उसमें नहीं जाता. . . .मुनासिब भी नहीं है इस वक्त उन बातों में जाना लेकिन एक बात कहना चाहूंगा कि एक तरफ तो यहां पर मैम्बर साहिबान के स्टेटस और डिगनिटी की हर रोज़ बातें होती हैं लेकिन साथ ही दूसरी तरफ अगर इस सतह पर आकर खाहमखाह इस तरह की बातें करने लग जाएं और मुखालिफत करें इस बिल की भी तो अच्छा नहीं लगता। मुझे पंडित मोहन लाल जी दत्त मुआफ करेंगे मुझे एक बात याद आ गई। यह सन् 1952 की बात है। मैम्बर साहिबान के अलाऊंसिज़ के मुतअल्लिक ही उस वक्त हमारी कांग्रेस लैजिसलेचर पार्टी की मीटिंग हुई। मैं भी उसमें हाज़िर था। वहां पर यही बात चल पड़ी। श्री नन्दलाल जी जड़ांवालिए उस वक्त एम. एल. ए. थे। उन्होंने वहां पर पंडित मोहन लाल जी दत्त की मिसाल दी थी। यह ठीक है कि पंडित मोहन लाल दत्त थर्ड क्लास का किराया लिया करते थे और बाकी अलाऊंस वग़ैरह भी कम लिया करते थे। खान साहिब भी उन की तरह ही आदर्शवादी हैं। मुझे याद है कि खान साहिब ने भी पिछले कई सालों से कोई किराया नहीं लिया। इस तरह आदर्शवादी होना और सब लोगों के सामने मिसाल रखना ठीक है पर उस हद तक तमाम लोग पहुंच नहीं सकते। मुझे इसी सिलसिले में एक बात याद आई है। हमारे एक मैम्बर श्री नन्द लाल जी जड़ांवाले के थे। एक दफा पार्टी मीटिंग हो रही थी तो उन्हों ने कहा कि आप आदर्शवाद की बात करते हैं। आदर्शवादी बन कर या तो पंडित मोहन लाल जी दत्त लोगों के सामने जाते थे या सरदार सज्जन सिंह मरगिंदपुरी ऐसा करते थे, क्योंकि ये दोनों थर्ड क्लास का किराया लेते थे और इस का नतीजा यही हुआ है कि दोनों के दोनों आदर्शवादी इलैक्शन में हार गए हैं। इस से साफ ज़ाहर है कि लोग ऐसे आदर्शवादियों को भी पसन्द नहीं करते और उन के ऐसा होने को एप्रीशिएट नहीं करते। मैं उन्हें सिर्फ यह बात कहना चाहता हूं

कि दुनिया में हरेक आदमी आदर्शवादी नहीं बन सकता, और न ऐसे हो ही सकता है--let us be realists. रीअलिस्ट का यह मतलब होता है कि वह आदर्शवादी न बन कर जो असली हालात हों उन के मुताबिक अपने आप को ढाल कर चलाए। इस लिए मैं उन से दरखास्त करता हूं कि वह इस का रीअलिस्टिक व्यू लें।

**श्री अध्यक्ष** : पहले पंडित मोहन लाल दत्त की मोशन है कि इस बिल को पब्लिक उपीनियन के लिए सरकूलेट किया जाए। (I would first put the motion of Pandit Mohan Lal Datta that the Bill be circulated for eliciting public opinion.)

**Mr. Speaker** : Question is :—

That the Punjab Legislative Assembly (Allowances of Members) Amendment Bill, 1964, be circulated for eliciting public opinion thereon by the 30th April, 1964.

*The motion was lost.*

**Mr. Speaker** : Question is :—

That the Punjab Legislative Assembly (Allowances of Members) Amendment Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker:** The House will now take up the Bill Clause by Clause.

SUB-CLAUSE (2) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker** : Question is :—

The Sub-Clause (2) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 2

**Mr. Speaker:** Question is :—

That Clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

**Sardar Ajaib Singh Sandhu (Morinda, S.C.):** Sir, I beg to move :—

That at the end of Sub-Clause (2), add the following second proviso :—

"Provided further that free medical treatment will be given to the Members at par with Class I Officers of the Punjab Government.

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਸ ਤੇ ਬਹੁਤਾ ਨਹੀਂ ਕਹਿਣਾਂ ਚਾਹੁੰਦਾ..............

**श्री अध्यक्ष** : आप की अमैंडमैंट सेल्फ एक्सप्लेनेटरी है, इस लिए इस पर बोलने की जरूरत नहीं होनी चाहिए। (The amendment given notice of by the hon. Member is self-explanatory and it needs no further elucidation.)

ਸਰਦਾਰ ਅਜਾਇਬ ਸਿੰਘ ਸੰਧੂ : ਮੈਂ ਤਾਂ ਸਿਰਫ ਇਤਨਾ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਆਪ ਹੀ ਮਹਿਸੂਸ ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਇਸ ਗੱਲ ਦਾ ਇਜ਼ਹਾਰ ਵੀ ਕੀਤਾ ਹੈ ਕਿ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨਾਲ ਅੱਜ ਕਲ੍ਹ ਕਿਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਬੀਤਦੀ ਹੈ।

ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ : ਮੈਂ ਇਸ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟ ਦੀ ਪ੍ਰੋੜ੍ਹਤਾ ਕਰਦਾ ਹਾਂ।

**Mr. Speaker:** Motion moved :—

That at the end of Sub-clause (2), add the following second proviso :—

"Provided further that free medical treatment will be given to the Members at par with Class I Officers of the Punjab Government."

**Sardar Gurdarshan Singh** (Nabha): Sir, I beg to move :—

In Sub-clause (2), before the existing proviso insert the following proviso :—

"Provided that a Member who does not wish to draw the Halting Allowance at the enhanced rate may draw it at the rate of Rs. 10 or Rs. 12.50 as before."

**Mr. Speaker:** Motion moved :—

In Sub-clause (2), before the existing proviso insert the following proviso :—

Provided that a Member who does not wish to draw the Halting Allowance at the enhanced rate may draw it at the rate af Rs. 10 or Rs. 12.50 as before.

चौधरी नेत राम : ग्रान ऐ पुग्रायंट ग्राफ ग्रार्डर, सर। मैं इस बात पर ग्राप की रूलिंग चाहता हूं कि इस रूल के होते हुए कि कोई भी बिल या मोशन हाउस में पेश नहीं हो सकती जब तक कि उस पर गवर्नर की सैंक्शन न ले ली हो, क्या यह जो एमेंडमेंटस ग्रभी दे रहे हैं, क्या यह हाउस में टेक ग्रप हो सकती हैं ? यह ग्रमेंडमेंटस तो गवर्नर साहिब के पास भेजी ही नहीं गईं।

श्री ग्रध्यक्ष : इस बिल को इनट्रोड्यूस करने के लिए ग्रौर कनस्सिडर करने के लिए गवर्नर साहिब की सैंक्शन ग्रा चुकी है। (The sanction of the Governor for the introduction of this Bill and its consideration has been received.)

पंडित मोहन लाल दत्त : ग्रान ए पुग्रायंट ग्राफ ग्रार्डर, सर। यह जो ग्रमेंडनैंट ग्राई है, यह ग्रभी ग्रभी पेश की गई है, क्या यह रूलज़ के मुताबिक यहां टेक ग्रप हो सकती है, क्या यह ऐलाउ की जा सकती है।

श्री ग्रध्यक्ष : हां, मैं ऐलाउ कर सकता हूं। (Yes, I can allow it.)

ਸਰਦਾਰ ਲਛਮਣ ਸਿੰਘ ਗਿੱਲ (ਜਗਰਾਉਂ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਤਾਂ ਸਿਰਫ ਇਤਨੀ ਗਲ ਹੀ ਕਹਿਣੀ ਹੈ ਕਿ ਇਹ ਜਿਹੜੀ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟ ਮੈਡੀਕਲ ਫੈਸਿਲਿਟੀਜ਼ ਦੇਣ ਵਾਸਤੇ ਹੈ, ਇਸ ਨੂੰ ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਮੰਨ ਲੈਣ ਤਾਕਿ ਸਾਰੇ ਐਮ. ਐਲ. ਏਜ਼. ਨੂੰ ਇਹ ਫੈਸੀਲਿਟੀਜ਼ ਮਿਲ ਸਕਣ। ਇਹ ਚੰਗੀ ਗੱਲ ਹੈ।

**ਚੋਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ (ਨਕੋਦਰ)** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਇਸ ਕਲਾਜ਼ 3 ਤੇ ਔਰ ਇਸ ਤੇ ਦਿੱਤੀਆਂ ਗਈਆਂ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟਸ ਤੇ ਆਪਣੇ ਵਿਚਾਰ ਹਾਊਸ ਦੇ ਸਾਹਮਣੇ ਰਖਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ। ਇਸ ਕਲਾਜ਼ ਰਾਹੀਂ ਜੋ 10 ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਡੇਲੀ ਅਲਾਉਂਸ ਵਧਾ ਕੇ 25 ਰੁਪਏ ਕੀਤਾ ਜਾ ਰਿਹਾ ਹੈ, ਮੈਂ ਇਸ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਿਤ ਕਰਨ ਲਈ ਖੜ੍ਹਾ ਹੋਇਆ ਹਾਂ।

**ਸ੍ਰੀ ਸਪੀਕਰ** : ਬਸ ਜੀ, ਮੁਖਾਲਫਿਤ ਤਾਂ ਹੋ ਗਈ ਹੈ। (It is enough, the hon. Member has expressed his point of view.)

**ਚੋਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਸ ਦੀ ਮੁਖਾਲਫਿਤ ਨਹੀਂ ਹੋਣੀ।

(ਵਿਘਨ—ਬੜਾ ਸ਼ੋਰ)

**ਇਕ ਆਵਾਜ਼** : ਕੀ ਪਰਜਾ ਤੰਤਰ ਪਾਰਟੀ ਨੇ ਵਿਪ੍ਹ ਜਾਰੀ ਨਹੀਂ ਕੀਤਾ।

**Sardar Gurdial Singh Dhillon** : Like the Congress party, I have not issued any whip.

**ਚੋਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਇਥੇ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਥੋੜ੍ਹੀ ਹੈ ਜੋ ਹਰ ਗੱਲ ਤੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਤੇ ਵ੍ਹਿਪ ਲਾ ਦਿੱਤਾ ਜਾਵੇਗਾ।

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਹ ਬੜੀ ਅਜੀਬ ਕਿਸਮ ਦੀ ਅਮੈਂਡਿਗ ਕਲਾਜ਼ ਹੈ। ਆਪੇ ਹੀ ਤਨਖਾਹ ਵਧਾਣ ਵਾਲੇ, ਆਪ ਹੀ ਕਾਨੂੰਨ ਪਾਸ ਕਰਨ ਵਾਲੇ ਔਰ ਆਪਣੀ ਹੀ ਤਨਖਾਹ ਵਧਾ ਦਿੱਤੀ। ਅਜੀਬ ਮਿਸਾਲ ਹੈ। ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਇਸ ਸਿਲਸਿਲੇ ਵਿਚ ਹੋਮ ਮਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਪੰਡਤ ਮੋਹਨ ਲਾਲ ਨੂੰ ਕਰਿਟਿਸਾਈਜ਼ ਕੀਤਾ ਹੈ ਔਰ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਉਹ ਆਦਰਸ਼ਵਾਦੀ ਹਨ ਇਸੇ ਕਰਕੇ ਲੋਕ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਚਾਹੁੰਦੇ। ਮੈਂ ਅਰਜ਼ ਕਰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਸਾਦਾ ਹੋਣਾ ਮਾੜੀ ਗੱਲ ਨਹੀਂ ਹੈ। ਮਹਾਤਮਾ ਜੀ ਵੀ ਤਾਂ ਸਾਦਾ ਹੀ ਰਹਿੰਦੇ ਸੀ। ਕਮ ਅਜ਼ ਕਮ ਕਾਂਗਰਸ ਪਾਰਟੀ ਦੇ ਜਿਹੜੇ ਹਾਈ ਅਪਸ ਹਨ, ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਤਾਂ ਸਾਦਾ ਰਹਿਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਸੀ। ਦੂਜੀ ਗੱਲ ਜੋ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਇਹ ਕਹੀ ਹੈ ਕਿ ਪੰਡਤ ਮੋਹਨ ਲਾਲ ਕਿਉਂਕਿ ਸਾਦਾ ਆਦਮੀ ਹਨ, ਇਸ ਕਰਕੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਲੋਕ ਪਸੰਦ ਨਹੀਂ ਕਰਦੇ, ਮੈਂ ਕਹਿੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਇਹ ਗਲਤ ਗੱਲ ਹੈ ਔਰ ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਗਲਤ ਸਾਬਤ ਕਰ ਕੇ ਦਸ ਦਿੱਤੀ ਹੈ। ਇਕ ਪਾਸੇ ਤਾਂ ਇਹ ਸੀ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਇਕ ਪੈਸਾ ਵੀ ਨਹੀਂ ਲਾਇਆ ਔਰ ਇਲੈਕਸ਼ਨ ਵਿਚ ਜਿੱਤ ਪਰਾਪਤ ਕੀਤੀ ਹੈ ਔਰ ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਜਿਸ ਨੇ ਲੱਖਾਂ ਰੁਪਏ ਲਾ ਕੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਮੁਕਾਬਲਾ ਕੀਤਾ, ਉਹ ਹਾਰ ਖਾ ਗਏ ਹਾਲਾਂ ਕਿ ਉਹ ਇਕ ਵੱਡਾ ਲੀਡਰ ਸੀ।

(ਵਿਘਨ)

**Mr. Speaker** : No interruption please.

**ਚੋਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਪੰਜ ਫੀਸਦੀ ਫੈਮੇਲੀਜ਼ ਸਾਡੀ ਸਟੇਟ ਵਿਚ ਐਸੀਆਂ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਾਹਵਾਰੀ ਇਨਕਮ ਤਿੰਨ ਸੌ ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਵਧ ਹੈ ਔਰ 50 ਫੀਸਦੀ ਇਸ ਤਰ੍ਹਾਂ ਦੀਆਂ ਫੈਮੇਲੀਜ਼ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਮਾਹਵਾਰੀ ਆਮਦਨ ਸੌ ਰੁਪਏ ਤੋਂ ਘਟ ਹੈ। 45 ਫੀਸਦੀ ਅਜਿਹੀਆਂ ਫੈਮੇਲੀਜ਼ ਹਨ ਜਿਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਇਕ ਵਕਤ ਰੋਟੀ ਨਹੀਂ ਲਭਦੀ (ਵਿਘਨ) ਹੋਮਮਿਨਿਸਟਰ ਸਾਹਿਬ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ 10 ਰੁਪਿਆਂ ਨਾਲ ਸਾਡਾ ਗੁਜ਼ਾਰਾ ਨਹੀਂ ਹੁੰਦਾ। ਪਰ ਦੇਖਣ ਵਾਲੀ ਗਲ ਇਹ ਹੈ ਕਿ ਸੂਬੇ ਵਿਚ 25 ਰੁਪਏ ਰੋਜ਼ਾਨਾ ਖਰਚ ਕਰਨ ਵਾਲੀਆਂ ਕਿਤਨੀਆਂ ਫੈਮੇਲੀਜ਼ ਜਾਂ ਇਨਡੀ-ਵਿਜੂਅਲਜ਼ ਹਨ। (ਵਿਘਨ) ਤੁਸੀਂ 5 ਫੀਸਦੀ ਲੋਕਾਂ ਵਲ ਜਾਣਾ ਚਾਹੁੰਦੇ ਹੋ ਜਾਂ 95 ਫੀਸਦੀ ਲੋਕਾਂ ਵਲ। (ਵਿਘਨ)

**Mr. Speaker :** Order, please.

**ਚੌਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਹਰ ਜ਼ਿਲ੍ਹੇ ਵਿਚ ਮੰਡੀਆਂ ਲਗਦੀਆਂ ਹਨ। (ਵਿਘਨ) ਕਾਂਗਰੇਸ ਦੇ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠਣ ਵਾਲੇ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ ਮੈਂ ਪੁਛਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ 1962 ਵਿਚ ਰਾਜ ਸਭਾ ਦੇ ਮੈਂਬਰ ਚੁਣੇ ਗਏ, ਹੁਣ 1964 ਵਿਚ ਚੁਣੇ ਗਏ। ਜੋ ਮੰਡੀਆਂ ਲਗਦੀਆਂ ਹਨ ਉਨ੍ਹਾਂ ਵਿਚ ਵਪਾਰੀ ਆਉਂਦੇ ਹਨ, ਮਾਲ ਵੇਚਦੇ ਅਤੇ ਖਰੀਦਦੇ ਹਨ। ਇਸੇ ਤਰ੍ਹਾਂ ਇਥੇ ਹੋਇਆ ਹੈ। ਇਸ ਸਦਨ ਵਿਚ ਬੈਠੇ ਹੋਏ ਮੈਂਬਰ ਖੁਸ਼ਕਿਸਮਤ ਹਨ ਕਿ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਆਪਣੇ ਆਪ ਨੂੰ ਵੇਚਣ ਦਾ ਤਿੰਨ ਬਾਰ ਮੌਕਾ ਮਿਲਿਆ ਹੈ। (ਵਿਘਨ) ਦੋ ਬਾਰ ਪੈਸਾ ਪੂਰਾ ਨਹੀਂ ਕਰ ਸਕੇ। ਕਾਂਗਰਸੀ ਬੈਂਚਾਂ ਤੇ ਬੈਠੇ 16 ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੇ ਪੈਸਾ ਲੈ ਕੇ ਵੋਟਾਂ ਪਾਈਆਂ....(ਵਿਘਨ)

**Mr. Speaker :** Order please.

**ਚੌਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਇਨ੍ਹਾਂ ਕਾਂਗਰਸੀ ਭਰਾਵਾਂ ਨੂੰ ਮੈਂ ਕਹਿਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਅਗਰ ਪੈਸੇ ਦੀ ਕਮੀ ਸੀ...... (ਵਿਘਨ)

**Sardar Lachhman Singh Gill** : Is the hon. Member relevant. ?

(*Interruptions*)

**Mr. Speaker** : Please wind up.

**ਚੌਧਰੀ ਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** : ਜਨਾਬ, ਇਨਟਰੱਪਸ਼ਨ ਰੋਕ ਦਿਉ ਮੈਂ ਛੇਤੀ ਹੀ ਖਤਮ ਕਰ ਦਿਆਂਗਾ ਇਨ੍ਹਾਂ ਮੈਂਬਰਾਂ ਨੂੰ 1966 ਵਿਚ ਪੈਸੇ ਕਮਾਉਣ ਦਾ ਫਿਰ ਮੌਕਾ ਆਉਣਾ ਹੈ। ਇਕ ਲੱਖ ਲੱਗ ਜਾਲ ਵਿਸ਼ਵਾਸਘਾਤ ਕਰਨ ਲਈ ਜੇ ਇਨ੍ਹਾਂ ਦੀ ਜ਼ਮੀਰ ਮੰਨੇ......(ਵਿਘਨ) ਤਾਂ ਵੇਚ ਲੈਣ। ਪਰ ਮੈਂ ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਦਸਣਾ ਚਾਹੁੰਦਾ ਹਾਂ ਕਿ ਜ਼ਿਆਦਾ ਖਾਣ ਵਾਲੇ ਬਹੁਤੇ ਮਰਦੇ ਹਨ। ਅੰਗਰੇਜ਼ੀ ਦਾ ਇਕ ਪੋਵਰਬ ਹੈ :

Many people have died of over eating, none has died of less eating.

(*Interruptions*)

**खान अब्दुल गफार खां** : आन ए प्वाएंट आव आडर, सर। मैं यह पूछना चाहता हूं कि आया आनरेबल मैम्बर कुछ रैलेवैंट भी है या नहीं। और लुत्फ यह कि मुझे बताया गया है कि जो सब ने मिलकर दरखास्त दी थी उस पर इन के दस्तखत मौजूद हैं। (तालियां)

**ਚੌਧਰੀ ਦਰਸਨ ਸਿੰਘ** : ਇਹ ਗਲਤ ਗੱਲ ਹੈ।

I challenge it. I am prepared to accept the amendment given notice of by Sardar Gurdarshan Singh. I am ready to accept that and abide by that.

**Mr. Speaker:** The hon. Member may please resume his seat now. Enough of discussion has taken place on it.

**Chaudhri Darshan Singh:** I am not irrelevant, Sir.

**Mr. Speaker:** It is better not to decide whether the hon. Member is relevant or not.

**Chaudhri Darshan Singh:** I will wind up within two minutes.

ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਅਸੀਂ ਕੰਡਕਟਰਾਂ, ਡਰਾਈਵਰਾਂ ਆਦਿ ਨੂੰ ਬੋਨਸ ਰਿਫਿਊਜ਼ ਕੀਤਾ, ਤੀਸਰੇ ਅਤੇ ਚੌਥੇ ਗ੍ਰੇਡ ਦੇ ਮੁਲਾਜ਼ਮਾਂ ਦਾ ਡੀ. ਏ. ਬੰਦ ਕੀਤਾ, ਚੰਡੀਗੜ੍ਹ ਅਲਾਊਂਸ ਰਿਫਿਊਜ਼ ਕੀਤਾ, ਇਸ ਹਾਊਸ ਵਿਚ ਏਜੰਡਾ ਵੰਡਣ ਵਾਲੇ ਚਪੜਾਸੀਆਂ ਦੀ ਜਦੋਂ ਮੰਗ ਆਈ ਤਾਂ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਜਵਾਬ ਦਿਤਾ ਕਿ ਅਸੀਂ ਪਾਈ ਪਾਈ ਸੇਵ ਕਰ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਦੂਜੇ ਪਾਸੇ ਜਨਤਾ ਤੇ ਲੱਖਾਂ ਰੁਪਏ ਦਾ ਭਾਰ ਪਾ ਰਹੇ ਹਾਂ। ਇਹ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦੇ ਚੁਣੇ ਹੋਏ ਰਹਿਬਰ-ਮੇਰੀ ਗੁਸਤਾਖੀ ਮਾਫ ਕਰਨਗੇ—ਜੇ ਮੈਂ ਕਹਾਂ..... (ਵਿਘਨ)

ਚੂੰ ਕੁਫਰ ਅਜ਼ ਕਾਅਬਾ ਬਰਖੇਜ਼ਦ
ਕੁਜਾ ਆਨਿਦ ਮੁਸਲਮਾਨੀ। (ਵਿਘਨ)

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਦਿਆਲ ਸਿੰਘ ਢਿੱਲੋਂ** (ਤਰਨ ਤਾਰਨ) : ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ ਬੜੀ ਤੰਗੀ ਤਜਵੀਜ਼ ਲਿਆਏ ਹਨ । ਮੈਂ ਰੀਕੁਐਸਟ ਕਰਾਂਗਾ ਕਿ 'as before' ਸ਼ਬਦਾਂ ਦੇ ਪਿਛੋਂ ਇਹ ਸ਼ਬਦ ਐਡ ਕਰ ਲਏ ਜਾਣ--

*'or may not drawn any amount at all'.*

**ਸਰਦਾਰ ਗੁਰਦਰਸ਼ਨ ਸਿੰਘ** (ਨਾਭਾ) : ਸਪੀਕਰ ਸਾਹਿਬ, ਮੈਂ ਜੋ ਅਮੈਂਡਮੈਂਟ ਮੂਵ ਕੀਤੀ ਸੀ ਉਸ ਬਾਰੇ ਡਾਉਟ ਨਹੀਂ ਰਹਿਣੀ ਚਾਹੀਦੀ । ਕਾਨੂੰਨ ਦਾ ਤਰੀਕਾ ਹੈ ਕਿ ਜਿਹੜੇ ਨਾ ਲੈਣਾ ਚਾਹੁਣ ਉਹ ਛੱਡ ਸਕਦੇ ਹਨ ਪਰ ਜਾਂ ਤਾਂ ਬਿਲਕੁਲ ਨਾ ਲੈਣ ਤੇ ਜਾਂ ਪੂਰਾ ਲੈਣ । ਬਾਕੀ ਜਿਹੜੇ ਆਦਰਸ਼-ਵਾਦੀ ਸੱਜਨ ਐਨਹਾਂਸਡ ਰੇਟ ਨੂੰ ਨਹੀਂ ਮੰਨਦੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਦਾ ਨਾਮ ਹੁਣ ਲਿਖ ਲੈਣਾ ਚਾਹੀਦਾ ਹੈ ਅਤੇ ਉਨ੍ਹਾਂ ਨੂੰ ਨਾ ਦਿਤਾ ਜਾਵੇ ਬਾਕੀਆਂ ਤੋਂ ਆਪਸ਼ਨ ਲੈ ਲਈ ਜਾਵੇ ਕਿ ਕਿਸ ਰੇਟ ਤੇ ਲੈਣ ਨੂੰ ਤਿਆਰ ਹਨ । (ਵਿਘਨ)

**खान अब्दुल ग़ुफार खां** : जनाब, स्पीकर साहिब, यह सवाल नहीं है कि कौन आदर्शवादी है और कौन आदर्शवादी नहीं है *(Interruptions)* सवाल तो यह है कि जब टैम्पटेशन मौजूद हो तो फिर भी कौन छोड़ता है । इन को मालूम होना चाहिए *(Interruptions)* कि जब आप एक बात के लिए मजबूर करते हैं तो कुर्बानी का कैसे सवाल पैदा होता है..... *(Interruptions)* .....ज़रा आप समझें तो सही ( *Interruptions* )....

**गृह मन्त्री** (श्री मोहन लाल) : यह जो अमैंडमैंट्स आई हैं एक सरदार अजायब सिंह जी की तरफ से और दूसरी सरदार गुरदर्शन सिंह जी की तरफ से, मैं इन दोनों के हक में तो हूं.....

**Mr. Speaker:** The amendment given notice of by Sardar Ajaib Singh Sandhu is out of order in view of Article 207 of the Constitution.

**गृह मन्त्री** : मैं अर्ज करता हूं कि अगर यह दिक्कत न होती तो मैं सरदार अजायब सिंह जी की अमैंडमैंट मानने को तैयार था । मगर मुझे अभी अभी लीगल ऐडवाइस मिली है कि जहां फाईनैंशल इम्पलीकेशन्ज़ इनवाल्वड हों वहां पर गवर्नर साहिब की मन्जूरी की जरूरत होती है । खैर, इसे फिर देख लूंगा ।

So far as the amendment of Sardar Gurdarshan Singh is concerned, I agree to the following change:—

> *For* of Rs. 10 or Rs. 12.50 as before' *Substitute*' admissible before the the Commencement of the Punjab Legislative Assembly (Allowances of Members) Amendment Act, 1964.'

It should be pointedly made clear to the Members who are willing to relinquish the enhanced rate of allowance that they are free to do so.

**Mr. Speaker:** Motion moved—

> That in the amendment moved by Sardar Gurdarshan Singh *for* "of Rs. 10/—or Rs. 12.50 as before" *Substitute*" 'admissible before the commencement of the Punjab Legislative Assembly (Allowances of Members) Amendment Act. 1964.

**Mr. Speaker:** Question is :—

> That in the amendment moved by Sardar Gurdarshan Singh *for* "of Rs 10 or Rs. 12.50 as before *Substitute*" 'admissible before the commencement of the Punjab Legislative Assembly (Allowances of Members) Amendment Act, 1964".

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker:** Now I will put the amendment of Sardar Gurdarshan Singh, as amended, to the vote of the House.

Question is—

In Sub-clause (2) before the existing proviso, *insert* the following proviso :

"Provided that a member who does not wish to draw the Halting Allowance at the enhanced rate may draw it at the rate admissible berore the commencement of the Punjab Legislative Assembly (Allowances of Members Amendment Act, 1964."

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker:** Question is :—

That clause 3, as amended, stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

SUB-CLAUSE (1) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker:** Question is :—

That Sub-clause (1) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

TITLE

**Mr. Speaker:** Question is :—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

**Home Minister (Shri Mohan Lal):** Sir, I beg to move :—

That the Punjab Legislative Assembly (Allowances of Members) Amendment Bill, as amended be passed.

**Mr. Speaker:** Motion moved :—

That the Punjab Legislative Assembly (Allowances af Members ) Amendment Bill, as amended, be passed.

**Mr. Speaker:** Question is :—

That the Punjab Legislative Assembly (Allowances of Members) Amendment Bill, as amended, be passed.

*The motion was carried.*

## THE PUNJAB LEGISLATIVE COUNCIL (ALLOWANCES OF MEMBERS) AMENDMENT BILL, 1964

**Home Minister (Shri Mohan Lal):** Sir, I beg to introduce the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Bill.

I beg to move :—

That the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Bill be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker:** Motion moved :—

That the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Bill, be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker:** Question is :—

That the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Bill be raken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker:** Now the House will consider the Bill Clause by Clause.

SUB-CLAUSE (2) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker:** Question is :—

That Sub-clause (2) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 2

**Mr. Speaker:** Question is :—

That clause 2 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

CLAUSE 3

गृह मन्त्री (श्री मोहन लाल) : यह जो अमैंडमैंट मैं पेश करने लगा हूं मैं समझता हूं कि इस में कोई हरज नहीं । इस तरह से इस की कोई लीगल शेप भी नहीं जायेगी । वैसे मैं समझता हूं कि यह अमैंडमैंट एक आर्डिनरी चीज़ है इस के लिए कोई खास ज़रूरत भी नहीं है । वैसे अगर कोई मैम्बर अलाऊंस ना भी लेना चाहे तो ना ले । इस बिल से भी अगर यह अमेंडमैंट आ जाए तो ठीक होगा ।

I beg to move :—

In sub-clause (2), before the existing proviso, *Insert* the following priviso:—

"Provided that a member who does not wish to draw the Halting Allowanc eat the enhanced rate may draw it at the rate admissible before the commencement of the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Act, 1964."

**Mr. Speaker:** Motion moved :—

In Sub-clause (2), before the existing proviso, *insert* the following proviso:—

"Provided that a member who does not wish to draw the Halting Allowance at the enhanced rate may draw it at the rate admissible before the commencement of the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Act, 1964."

**Mr. Speaker :** Question is :—

In Sub-clause (2), before the existing proviso, *insert* the following proviso :—

"Provided that a member who does not wish to draw the Halting Allowance at the enhanced rate may draw it at the rate admissible before the commencement of the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Act, 1964."

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker:** Question is :—

That Clause 3, as amended, stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

SUB-CLAUSE (1) OF CLAUSE 1

**Mr. Speaker:** Question is :—

That Sub-clause (1) of Clause 1 stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

TITLE

**Mr. Speaker:** Question is :—

That Title be the Title of the Bill.

*The motion was carried.*

**Home Minister (Shri Mohan Lal):** Sir, I beg to move :—

That the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Bill, as amended, be passed.

**Mr. Speaker:** Motion moved :—

That the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Bill, as amended, be passed.

**Mr. Speaker:** Question is :—

That the Punjab Legislative Council (Allowances of Members) Amendment Bill, as amended, be passed.

*The motion was carried.*

## THE PUNJAB LEGISLATIVE ASSEMBLY SPEAKER'S AND DEPUTY SPEAKER'S SALARIES (AMENDMENT) BILL, 1964.

**Home Minister** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to introduce the Punjab Legislative Assembly Speaker's and Deputy Speaker's Salaries (Amendment Bill.

I beg to move :—

That the Punjab Legislative Assembly Speaker's and Deputy Speaker's Salaries (Amendment ) Bill be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker** : Motion moved :—

That the Punjab Legislative Assembely Speaker's and Deputy Speaker's Salaries (Amendment) Bill be taken into consideration at once .

**सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों** (तरन तारन) : स्पीकर साहिब, मैं इस बिल की हिमायत करने के लिए खड़ा हुआ हूं । (*Interruptions*)

Home Minister : ਟਰੇਜਰੀ ਬੈਂਚਾਂ ਤੋਂ ਇਕ ਆਵਾਜ਼—ਬੀਬੀ ਜੀ ਨੇ ਘੁੰਡ ਕਢ ਲਿਆ । **I object to these unparliamentary words.** ਇਨ੍ਹਾਂ ਨੇ ਕਿਹਾ ਹੈ ਕਿ ਬਿਲ ਪਾਸ ਹੋ ਰਿਹਾ ਹੈ ਅਤੇ ਬੀਬੀ ਜੀ ਨੇ ਘੁੰਡ ਕਢ ਲਿਆ ਹੈ । (ਹਾਸਾ)

Mr. Speaker : It has been said in a lighter mood.

**सरदार गुरदयाल सिंह ढिल्लों** : स्पीकर साहिब, इस बिल की बड़ी देर से ज़रूरत थी । इस की अहमियत की दो ही बातें हैं जो कि मैंबर साहिबान नहीं समझते इस लिए इस की मुखालफत कर रहे हैं । अगर वह बात इन की समझ में आ जाए तो सभी मेरे साथ शामिल हो जायेंगे । इस के साथ ही वह डिप्टी स्पीकर साहिबा को मुबारिकबाद देंगे । यह मसला तै करके इस सरकार ने बड़े हौसले का काम किया है । यह बात प्रीज़ाइडिंग आफीसर्ज़ की कानफ्रैंस से चली आई है । (विघ्न) ਕਿਰਪਾ ਕਰੋ ਇਹ ਬਿਲ ਪਾਸ ਹੋ ਲੈਣ ਦਿਉ । श्री मावलंकर जब कि वह लोक सभा के स्पीकर थे उन की तरफ से यह फ़ैसला हुआ था कि डिप्टी स्पीकर के सृटेटस को कायम रखने के लिए इस की तनखाह बढ़ाई जाए । इस के लिए हर सृटेट को हदायतें भी भेजी गईं । जैनरल इनस्ट्रकशन्ज़ जारी की गईं कि यह प्रैसीडैंट कायम किया जाए कि डिप्टी स्पीकर का सृटेटस डिप्टी मिनिस्टर से किसी तरह भी कम नहीं होना चाहिए । अब तक तो यह था कि डिप्टी मिनिस्टर को 500 रुपए मिलते थे, इसी तरह से डिप्टी स्पीकर को भी 500 रुपए तनखाह मिलती थी और 300 रुपए इन को मैम्बरशिप का अलाऊंस दिया जाता था । मगर अब डिप्टी स्पीकर की तनखाह 800 रुपए यानी 500 रुपए+अलाऊंस 300 रुपए कर दिए गए हैं । यह एक बड़ी अच्छी बात हो गई है कि इन की तनखाह और अलाऊंस कंसालीडेट कर दिए गए हैं । आयंदा को कोई डिप्टी मिनिस्टर यह नहीं कह सकता कि डिप्टी स्पीकर का स्टेटस उनके बराबर नहीं है । इस बात के लिए मैं लीडर आफ दी हाऊस को मुबारिकबाद देता हूं कि इन्होंने एक बहुत ही नेक काम किया है । बीबी जी ने इस हाउस की

शान और रवायात को बढ़ाने में कोई कसर नहीं छोड़ी, इसलिए यह भी जरूरी था कि उन को इन का पूरा पूरा स्टेटस दिया जाता। इन्हों ने प्रीज़ाइडिंग आफीसर्ज़ कानफ्रैंस

4.00 p.m.

के फैसले पर अमल किया है। और यह बात श्री मावलंकर और श्री आइन्गर के वक्त में भी थी। मैं भी हमेशा यह कहता रहा हूं कि कुछ होना चाहिए। इनसे पहले डिप्टी स्पीकर चौधरी सरूप सिंह के बारे में भी कहा था कि उन्हें रैज़ीडेंस देना चाहिए और दूसरी फैसिलिटीज़ देनी चाहिएं, डिप्टी स्पीकर का स्टेटस बढ़ाना जाहिए। आज मुझे खुशी है कि यह जो उनको डयू था उन्हें मिल गया है। इससे स्टेट के एक्सचैकर पर कोई बोझ नहीं पड़ेगा और स्टेटस ठीक हो जाएगा। यह काफी देर का गिला था कि स्टेटस को ठीक किया जाए। मुझे एक बात का जरूर अफसोस है कि यह अब मैम्बरान के जुमरा से निकल गई हैं और हमारा एक मैम्बर कम हो गया है। (हंसी) और फख्र इस बात का है कि यह वहां बैठेंगी। यह हमारी माता हैं और जगत माता हैं। मैं इन की बहुत इज्ज़त करता हूं। यह इस सदन की ओलडैस्ट मैम्बर हैं। मैं यह बात वैसे नहीं कह रहा सही तौर पर कहता हूं कि एक तो ग्रैंड ओल्ड मैन होते हैं और यह ग्रैंड ओल्ड लेडी हैं। यह पुरानी मैम्बर हैं और इस हाउस की शान और रवायात को ऊंचा रखेंगी। यह सही है कि सभी मैम्बरान में बगावत हो जाती है लेकिन फिर भी बजुरगी का ख्याल जब भी आता है सब काम ठीक हो जाते हैं। मैं ज़ाती तौर पर खुश हूं कि पंडित जी जाती बार सब को खुश कर चले हैं।

**श्री मोहन लाल** : मैं महसूस करता हूं कि जो न इन्साफी थी डिप्टी स्पीकर के ओहदे से वह आज हम दूर कर रहे हैं। मुझे इस बात की खुशी है। दरअसल इस बिल को पहले लाना चाहिए था लेकिन कई अड़चनें पड़ गई थीं और यह बात रह गई थी। पहली अमैंडमैंट एक आरडिनैंस के ज़रिए की गई थी जो कि डिप्टी स्पीकर के ओहदे के बारे में थी। इस लिए यह अमैंडमैंट नहीं लाई जा सकती थी।

मैं सरदार गुरदयाल सिंह जी से बिल्कुल इत्तफाक करता हूं और इस चीज़ से इस हाउस का हर मैम्बर इत्तिफाक करेगा कि हमारी डिप्टी स्पीकर के ओहदे की कुर्सी पर एक हमारी बड़ी बहन श्रीमती शन्नो देवी हैं जो कि पुरानी लैजिस्लेटर सुलझी हुई समझदार और सही मानों में सेवक हैं और इस कुर्सी की शान को बढ़ा रही हैं। (प्रशंसा) मैं उनसे माफी चाहूंगा कि यह न इनसाफी होती रही है और हमारे ध्यान में बहुत पहले न आई। इस लिए इसे देरी से दूर कर रहे हैं। (प्रशंसा) मैं सरदार गुरदयाल सिंह को बधाई दूंगा कि आज इस सैशन के आखरी दिन ऐसा काम कर रहे हैं जो इस हाऊस की शान और रवायात के मुताबिक है।

हम अभी कुछ देर पहले नान-सीरियस से मूड में रहे इसको, ख्याल है, आप माइंड नहीं करेंगे।

मैं उम्मीद करता हूं कि आप इसको मुत्तफिका तौर पर पास करेंगे।

**Mr. Speaker:** Question is :—

That the Punjab Legislative Assembly Speaker's and Deputy Speaker's Salaries (Amendment) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker** : The House will now proceed to consider the Bill clause by clause.

CLAUSE 2 AND 1 AND THE TITLE

**Mr. Speaker:** Question is—

That Clauses 2 and 1 and the Title stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

**Home Minister (Shri Mohan Lal):** Sir, I beg to move :—

That the Punjab Legislative Assembly Speaker's and Deputy Speaker's Salaries (Amendment) Bill be passed.

**Mr. Speaker:** Motion moved :—

That the Punjab Legislative Assembly Speaker's and Deputy Speaker's Salaries (Amendment) Bill be passed.

**Mr. Speaker:** Question is—

That the Punjab Legislative Assembly Speaker's and Deputy Speaker's Salaries (Amendment) Bill be passed

*The motion was carried.*

---

## THE PUNJAB LEGISLATIVE COUNCIL CHAIRMAN'S AND DEPUTY CHAIRMAN'S SALARIES AND ALLOWANCES (AMENDMENT) BILL, 1964.

**Home Minister** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to introduce the Punjab Legislative Council Chairman's and Deputy Chairman's Salaries and Allowances (Amendment) Bill.

**Home Minister** : Sir, I beg to move :—

That the Punjab Legislative Council Chairman's and Deputy Chairman's Salaries and Allowances (Amendment) Bill be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker:** Motion moved :—

That the Punjab Legislative Council Chairman's and Deputy Chairman's Salaries and Allowances (Amendment) Bill be taken into consideration at once.

**Mr. Speaker:** Question is :—

That the Punjab Legislative Council Chairman's and Deputy Chairman's Salaries and Allowances (Amendment) Bill be taken into consideration at once.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker:** The House will now take up the Bill clause by clause.

CLAUSES 2 AND 1 AND TITLE

**Mr. Speaker:** Question is :—

That Clauses 2 and 1 and Title stand part of the Bill.

*The motion was carried.*

**Home Minister** (Shri Mohan Lal) : Sir, I beg to move :—

That the Punjab Legislative Council Chairman's and Deputy Chairman's Salaries and Allowances (Amendment) Bill, be passed.

**Mr. Speaker** : Motion moved :—

That the Punjab Legislative Council Chairman's and Deputy Chairman's Salaries and Allowances (Amendment) Bill, be passed.

**Mr. Speaker** : Question is—

That the Punjab Legislative Council Chairman's and Deputy Chairman's Salaries and Allowances (Amendment) Bill, be passed.

*The motion was carried.*

**Mr. Speaker:** Before we close, I express my thanks to all sections of this House for the co-operation extended to make the proceedings a success I am confident in the times to come, we will be able to improve the tone and our traditions. With these remarks, we close.

The House now stands adjourned *sine-die*.

4.08 p.m. (The Sabha then adjourned *sine-die*.)

---

968/P.V.S.,—368—30—12—64—C.P.&.S., Pb., Chandigarh.